प्रचार पुस्तकमाला—१४

# हिन्दी वालो, सावधान !

रविशंकर शुक्ल





# निवेदन

प्रस्तुत पुस्तक के शीर्षक की प्रेरणा मुझे श्री संपूर्णानन्द जी की पुस्तक 'ब्राह्मण, सावधान' से मिली। पुस्तक का विषय, जैसा कि इसके शीर्षक से प्रकट है, हिन्दी प्रेमियों को हिन्दी पर आये हुए और आने वाले ख़तरे से सावधान करना है। इसकी आवश्यकता क्यों पड़ी? मेरा अपना ख़्याल है कि हिन्दी-प्रेमी हिन्दी पर आने वाले ख़तरे से या तो पूर्णतया परिचित नहीं हैं या उन्होंने उसके भयंकर परिणाम की भली भाँति कल्पना नहीं की है। हिन्दी-प्रेमी हिन्दी की संकटपूर्ण स्थिति का कुछ कुछ अनुभव तो करते हैं, परन्तु वे कुछ तन्द्रा वश, कुछ मोह वश और कुछ देश के आजकल के राजनीतिक वातावरण के कारण इस स्थिति के विभिन्न पहलुओं पर गहराई के साथ विचार करने में असमर्थ हैं। हिन्दी के संकट को पूर्णतया न पहचान सकने का सबसे बड़ा कारण यह है कि यह संकट उन्हीं राजनीतिक नेताओं की ओर से आया है जिन्हें हम काफी समय से अत्यन्त श्रद्धा और आदर की दृष्टि से देखते आये हैं। इस संकट को उत्पन्न करने वालों में कुछ व्यक्ति ऐसे भी हैं जिनका अब तक हिन्दी की उन्नति, प्रचार और प्रसार में बहुत बड़ा हाथ रहा है। इन सब कारणों से यकायक यह विश्वास करने को हर किसी का जी नहीं चाहता कि ये व्यक्ति हिन्दी पर इतना भयंकर और घातक प्रहार कर सकते हैं। संभव है, कुछ हद तक निश्चित है, कि इन व्यक्तियों में कुछ व्यक्ति ऐसे भी हैं जो स्वयम् नहीं समझ पा रहे हैं कि उनकी सरगर्मियों का फल क्या होगा। आजकल के राजनीतिक वातावरण ने हमारे चारों ओर एक ऐसा जाल सा बुन दिया है कि क्या नेता और क्या साधारण व्यक्ति, सबको प्रत्येक वस्तु धुँधली सी दीख पड़ती है। श्रीयुत मुंशी के शब्दों में, आजकल प्रत्येक वस्तु राजनीतिक

भँवरों में पड़ कर गँदली हो गई है। फलस्वरूप हिन्दी-प्रेमी हिन्दी प आने वाले संकट को भी स्पष्टतया नहीं देख पा रहे हैं। राजनीति के मैदान में जो धूल उड़ रही है उसमें इस संकट का आकार-प्रकार छिप सा गया है। पर वह संकट तो विद्यमान है ही। युद्ध की गर्मी में राजनीतिज्ञों कोर इसकी पर्वाह नहीं रह गई है कि उनकी चालों का देश के दूर भविष्य पर क्या प्रभाव पड़ेगा। हिन्दी के दुर्भाग्य से हिन्दी के अधिकांश प्रेमी और समर्थक भी राजनीतिज्ञ ही हैं, और इस कारण वे भी हिन्दी-संसार का वैसा नेतृत्व नहीं कर पा रहे हैं जैसे नेतृत्व की उसे इस समय आवश्यकता है। वे स्वयम् राजनीति के शिकञ्जे में जकड़े हुये हैं। उनके हाथ पैर राजनीति के उलझट्टे में उलझे हुये हैं और उनके मुँह पर राजनीति का ताला पड़ा हुआ है। शायद उनके दिमाग़ में भी राजनीति का घटाटोप छाया हुआ है। उनके पास हिन्दी को देने के लिये समय भी नहीं। उनसे अधिक आशा करना व्यर्थ है।

ऐसी स्थिति में राजनीति के कोलाहल से दूर बैठे हुये एक हिन्दी-प्रेमी का जो कर्त्तव्य हो जाता है, उसी को सामने रखकर मैंने इस पुस्तक को लिखा है। मेरा दृष्टिकोण शुद्ध हिन्दी के हित का दृष्टिकोण है। मुझे राजनीति से कुछ लेना देना नहीं, राजनीतिक नेताओं में मेरी अन्ध-भक्ति नहीं। राजनीतिक नेता व्यक्तिगत रूप से कितनी ही ऊँची श्रेणी के व्यक्ति क्यों न हों, मैं उन्हें भाषा के विषय में बोलने का अधिकारी मानने को तैयार नहीं। भाषा के विषय में मैं किसी राजनीतिक संस्था, भले ही वह वयस्क मताधिकार के आधार पर बनी हो, का फैसला मानने को भी तैयार नहीं। इतिहास साक्षी है कि किसी देश का उद्धार केवल राजनीतिज्ञों द्वारा नहीं हुआ है। विशेष रूप से इस देश में देश का साहित्यिक और सांस्कृतिक नेतृत्व राजनीतिज्ञों के हाथ में कभी नहीं रहा। भाषा और साहित्य की परंपरायें हमें व्यास, वाल्मीकि, कालिदास और तुलसी से मिली हैं, अशो,

समुद्रगुप्त, अकबर और बाजीराव से नहीं। आज गांधीजी हिन्दी के भाग्य का निर्णय नहीं कर सकते। आज कांग्रेस नहीं कह सकती कि इस लिपि में लिखो और ऐसी भाषा में बोलो। झूँठी एकता के नाम पर देश की प्राचीन भाषा और संस्कृति को, जिसे हमने हज़ारों वर्ष से सुरक्षित रक्खा है, हम छोड़ नहीं सकते। इस समय राजनीतिज्ञों की आवाज़ के सामने साहित्यिक, सांस्कृतिक, सामाजिक और धार्मिक नेताओं की आवाज़ धीमी पड़ गई है, यह बात दूसरी है। संभव है मेरी आवाज़ राजनीति के कोलाहल में हिन्दी-प्रेमियों को न सुनाई पड़े, परन्तु इस कारण मैं हिन्दी के एक सेवक के नाते अपने पवित्र कर्त्तव्य से च्युत नहीं हो सकता। मैं तो इस आशा से प्रेरणा पाता हूँ कि शीघ्र ही राजनीति का घटाटोप हटेगा और राजनीतिज्ञों का उससे अधिक महत्त्व न रह जायगा जितना समाज ने इस प्राचीन देश के हज़ारों वर्ष पुराने इतिहास में उन्हें देना उचित समझा है।

पुस्तक स्थूल रूप से दो भागों में विभाजित है। पहले भाग में हिन्दी और हिन्दी वालों को अपनी कमज़ोरियों का दिग्दर्शन कराने का प्रयत्न किया गया है। दूसरों की कमज़ोरियाँ देखने की अपेक्षा अपनी कमज़ोरियाँ देखना सदैव एक अधिक कठिन कार्य रहा है। परन्तु सफलता प्राप्त करने के लिये सर्वप्रथम अपनी कमज़ोरियों को दूर करना अत्यावश्यक है। सच तो यह है कि जिस दिन से मनुष्य को अपनी कमज़ोरियाँ दिखाई पड़ने लगती हैं और जिस दिन से वह अपनी कमज़ोरियों को दूर करने की चेष्टा करता है, उसी दिन से वह सफलता की ओर अग्रसर होने लगता है। हिन्दी की अपनी कमज़ोरियों को दूर किये बिना सफलता मिल नहीं सकती। इसलिये मैं पहले भाग को अधिक महत्त्व देता हूँ।

मेरा संस्कृत का ज्ञान नहीं के बराबर है, और यद्यपि मैं थोड़ी बहुत उर्दू जानता हूँ, मुझे अरबी और फारसी का बिलकुल ज्ञान नहीं है। इसलिये कसम्भव है पहले भाग में मैंने जिन शब्दों को उदाहरण-स्वरूप पेश किया है,

उनमें से कुछ के मूल स्रोतों के विषय में मुझसे भूल हो गई हो। आशा है विज्ञ पाठक इन भूलों को क्षमा करेंगे। मैंने कोषों से शब्दों के उदाहरण ढूँढ़ने की बिलकुल चेष्टा नहीं की है। जो शब्द नित्य सुनने और पढ़ने में आते हैं, उन्हीं को उदाहरण-स्वरूप पेश कर दिया है। एक बात और। हिन्दी की शुद्ध और स्टैण्डर्ड शैली के विषय में मैंने जिन सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है, उनके अनुसार अपनी भाषा सुधारने का मैंने बिलकुल प्रयत्न नहीं किया है। पाठक मेरी भाषा को इन सिद्धान्तों की कसौटी पर न कसें। मैंने अपनी स्वाभाविक शैली में ही लिखा है, जिससे पाठकों को आज कल की औसत दर्जे की हिन्दी अर्थात् आजकल के द्वितीय और तृतीय श्रेणी के हिन्दी लेखकों की हिन्दी, जिसमें सुधार की आवश्यकता मैंने बताई है, का नमूना ढूँढ़ने के लिये पुस्तक के बाहर न जाना पड़े। मैंने शुद्ध हिन्दी के विषय में जिन सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है उनके विपरीत बातें पाठकों को पुस्तक के प्रत्येक पृष्ठ पर मिल जायँगी। उनसे पाठकों को पता चलेगा कि हिन्दी की बीमारी की जड़ कितनी गहरी है और उसे उखाड़ कर फेंकने के लिये कितनी शक्ति और प्रयास की आवश्यकता है। प्रतिपादित सिद्धान्तों के अनुसार शुद्ध और अच्छी हिन्दी का आदर्श तो चोटी के लेखक और साहित्यिक ही उपस्थित कर सकते हैं। मैं उन पर चल कर केवल अपनी शैली को अस्वाभाविक और अपने को उपहासास्पद बनाता। इन सिद्धांतों का मेरी शैली पर अनजाने में जो प्रभाव पड़ गया हो, उसकी बात दूसरी है।

पुस्तक के दूसरे भाग में हिन्दुस्तानी की बला का निरूपण किया गया है। उसके विषय में यहाँ कुछ कहने की आवश्यकता नहीं। यहाँ मैंने 'हिन्दुस्तानी' के समर्थकों के तर्कों का उत्तर देने का अथवा राष्ट्र-भाषा की समस्या का समाधान करने का प्रयत्न नहीं किया है। यहाँ मैंने केवल यह बतलाने की चेष्टा की है कि 'हिन्दुस्तानी' से हिन्दी को क्या ख़तरा है

और उसका निवारण किस प्रकार करना चाहिये। जो पाठक राष्ट्र-भाषा की समस्या और हिन्दुस्तानी- वाद पर मेरे विचार जानना चाहें, उनसे निवेदन है कि वे मेरी पुस्तकें 'राष्ट्र भाषा की समस्या और हिन्दुस्तानी आन्दोलन' तथा 'मौलाना गांधी ?' * ( जो हिन्दुस्तानी प्रचार सभा के प्रधान मंत्री श्री श्रीमन्नारायण के 'मौलाना गांधी' शीर्षक लेख के उत्तर में लिखी गई है ) पढ़ लें।

परिशिष्ट में कुछ ऐसी सामग्री एकत्र की गई है जिसका पुस्तक के विषय से सम्बन्ध है, अथवा जिससे विषय के प्रतिपादन में सहायता मिलती है। परिशिष्टों का परिचय यथास्थान दे दिया गया है। परिशिष्ट १५ पं० रामचन्द्र शुक्ल की पुस्तिका 'हिन्दुस्तानी का उद्गम' का मुख्यांश है। इसे यहाँ पं० सुन्दरलाल और डा० ताराचन्द जैसे युक्त-प्रान्त और विहार के हिन्दुस्तानी वालों के लाभार्थ दिया गया है जो उर्दू को ही वास्तविक हिन्दुस्तानी समझते हैं, उर्दू को हिन्दी से प्राचीन, हिन्दुओं और मुसलमानों की 'मुश्तरका ज़बान' और न जाने क्या क्या समझते हैं, और जिन्होंने बचपन में मौलवी से उर्दू सीखने के बाद शायद कभी उर्दू के इतिहास पर विचार करना आवश्यक नहीं समझा और जो शायद आज भी उससे अनभिज्ञ हैं। आशा है इससे उन राजनीतिक नेताओं को भी विचार करने की सामग्री मिलेगी जिनका 'हिन्दुस्तानी'-प्रेम राजनीति पर निर्भर है और जिन्होंने अभी तक 'हिन्दुस्तानी' को किसी दूसरी दृष्टि से देखना, जाँचना-पड़तालना आवश्यक नहीं समझा है। हमें विश्वास है, इससे गांधी जी, श्री राजगोपालाचारी और श्रीयुत् वी. जी. खेर जैसे अहिन्दियों को भी लाभ होगा जिन्हें हिन्दी-उर्दू सम्बन्धी वस्तुस्थिति का ज्ञान नहीं और जिनकी बहक का कारण बहुत कुछ यही है। हिन्दी-उर्दू-हिन्दुस्तानी के

---

*** दोनों पुस्तकें गंगा पुस्तकमाला, लाटूश रोड, लखनऊ से मिल सकती हैं।**

तिकोने झगड़े में जिन्हें सत्य की चिन्ता हो और जो वास्तविकता को अधिक विस्तार से जानना चाहते हों, उनसे निवेदन है कि वे काशी नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित श्री चन्द्रबली पाँडे की खोजपूर्ण पुस्तकें 'उर्दू का उद्गम', 'उर्दू का रहस्य', 'भाषा का प्रश्न' 'कचहरी की भाषा और लिपि', 'मुग़ल बादशाहों की हिन्दी', 'विहार में हिन्दुस्तानी', आदि और सबके अन्त में विद्यामंदिर-प्रकाशन, मुरार ( ग्वालियर ) द्वारा प्रकाशित उनकी नवीन कृति 'नागरी का अभिशाप' अवश्य पढ़ें। हमें विश्वास है, इन पुस्तकों से उर्दू और 'हिन्दुस्तानी' के ईमानदार समर्थकों की आँखें खुल जायँगी।

यह पुस्तक गत वर्ष सितम्बर में पूर्ण हो गई थी, परन्तु काग़ज़, आदि की कठिनता के कारण अब तक न छप सकी। इस बीच में देश में ऐसी अनेक घटनायें घटी हैं जिनका भाषा के प्रश्न पर व्यापक प्रभाव पड़ा है। कुछ और बातें ऐसी हुई हैं जिनसे भाषा की समस्या पर तीव्र प्रकाश पड़ता है। परन्तु इस कारण मूल पुस्तक में कोई परिवर्त्तन करने की आवश्यकता नहीं समझी गई। मूल पुस्तक में जो दो-एक बातें ऐसी आई हैं जो अब तक सुलझ चुकी हैं, पुस्तक में उनकी चर्चा इतिहास का काम देगी, और भविष्य के लिये पथ-प्रदर्शन करेगी। गत वर्ष सितम्बर से अब तक जो नई बातें हुई हैं उनका समावेश परिशिष्ट १७ और उत्तर-परिशिष्ट १, २ और ३ में कर दिया गया है, और मूल पुस्तक से उनका सम्बन्ध पुस्तक में यथास्थान पाद-टिप्पणी देकर जोड़ दिया गया है। कहना न होगा, इस बीच की सबसे बड़ी घटना भारत का विभाजन है। परिशिष्ट १७ तथा उत्तर-परिशिष्ट १, २ और ३ पर इसकी छाप प्रत्यक्ष है। इसका राष्ट्र-भाषा की समस्या पर जो गहरा और एक अर्थ में निर्णयात्मक प्रभाव पड़ता है उसका उत्तर-परिशिष्ट ३ में विशेष रूप से विवेचन किया गया है।

ऐसी धारणा थी कि राष्ट्र-भाषा का प्रश्न भारतीय विधान-परिषद के

१४ जुलाई, १६४७ से आरंभ होने वाले अधिवेशन में तय हो जायगा। पुस्तक की छपाई जुलाई में ही आरंभ हुई थी, अतः १४ जुलाई तक पूरी पुस्तक का छपना संभव न था। मैंने सोचा कि यदि राष्ट्र-भाषा के प्रश्न का अन्तिम निर्णय होने से पूर्व विधान-परिषद के सदस्यों के पास पूरी पुस्तक न सही, पुस्तक की ऐसी सामग्री ही पहुँच सके जिसका भारत के विभाजन से उत्पन्न होने वाली परिस्थिति से विशेष सम्बन्ध है, तो अच्छा होगा। इस उद्देश्य से उत्तर-परिशिष्ट १, २ और ३ को पहले छपा लिया गया और यह सामग्री पुस्तकाकार विधान-परिषद के सदस्यों के पास भेज दी गई। पुस्तक में इसका नामकरण 'उत्तर-परिशिष्ट' होने और उसमें पृष्ठ-संख्या फिर से आरंभ होने का यही कारण है।

अब स्थिति यह है कि राष्ट्र-भाषा का प्रश्न विधान-परिषद के आगामी अधिवेशन में तय होगा। हिन्दी के भाग्याकाश में आशा की जो एक किरण दिखाई देती है वह यह है कि विधान-परिषद के कांग्रेसी सदस्यों ने बहुमत से हिन्दी और देवनागरी को राष्ट्र-भाषा और राष्ट्र-लिपि के पद पर प्रतिष्ठित करने का निर्णय किया है। परन्तु कांग्रेसी नेतागण अब भी विरोध कर रहे हैं। हिन्दुस्तानी की बला आसानी से नहीं टलेगी। हिन्दी वालों को अपनी समस्त शक्ति से ज़ोर लगाना होगा। राष्ट्र-भाषा के पद और हिन्दी प्रांतों में राज-भाषा के पद पर हिन्दी की प्रतिष्ठा होने के बाद हमें जिस बात पर विशेष रूप से ध्यान देना होगा वह है शिक्षा के माध्यम की समस्या जिस पर परिशिष्ट १७ में विचार किया गया है। इस सम्बन्ध में हिन्दी के कुछ समर्थकों तक में यह भ्रम फैला हुआ है कि हिन्दी प्रान्तों में उर्दू को भी शिक्षा का माध्यम होना चाहिये। अभी हाल में इलाहाबाद में हुये प्रगतिशील हिन्दी लेखक सम्मेलन में इस विषय पर घोर वाद-विवाद होना और और उसका किसी निर्णय पर न पहुँचना इसका उदाहरण है। परन्तु सत्य यह है कि यदि हिन्दी प्रान्तों में शिक्षा का माध्यम अकेली और केवल हिन्दी

न होगी, तो हिन्दी प्रान्तों में भाषा की समस्या तो ज्यों की त्यों रहेगी ही, राष्ट्र-भाषा के पद और हिन्दी प्रान्तों में राज-भाषा के पद पर हिन्दी को प्रतिष्ठित करने का निर्णय भी बहुत हद तक निरर्थक और अवास्तविक सिद्ध होगा। दूसरी बात जिस पर ध्यान देना होगा यह है कि रेडियो में 'हिन्दुस्तानी' का पूर्ण बहिष्कार करके हिन्दी की उचित प्रतिष्ठा की जाय और अन्य सब सरकारी विभागों में, हिन्दी प्रान्तों में और केन्द्र में, केवल लिपि ही देव-नागरी न हो वरन् भाषा भी यथार्थ में हिन्दी हो, और इस हेतु शासन सम्बन्धी और अदालती पारिभाषिक शब्दों का एक स्टैंडर्ड हिन्दी कोष बनाया जाय।

यदि इस पुस्तक से हिन्दी-प्रेमियों को हिन्दी पर आये हुये 'हिन्दुस्तानी' रूपी संकट को पहचानने में सहायता मिली और उन्होंने समय रहते सावधान हो कर उसका सामना करने के लिये उचित क़दम उठाये तो मैं अपना प्रयत्न सफल समझूँगा।

श्रीकृष्ण जन्माष्टमी,
७ सितम्बर, १९४७

रविशंकर शुक्ल

# प्रकरण-सूची



## परिशिष्ट

## उत्तर-परिशिष्ट ( पृष्ठ ३२४ )

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४६ | ६ | सान्निद्धय | सान्निध्य |
| ५६ | २ | इङ्ग्लिस्तानी | इङ्गलिस्तानी |
| ६२ | २० | अनाधिकारी | अनधिकारी |
| ६६ | २४ | एका-कारता | एकाकारता |
| ७६ | १६ | करेगा, | करेगा ) |
| ८३ | २२ | Renaissane | Renaissance |
| ९८ | ४ | प्रदश | प्रदेश |
| ९८ | २२ | में वे | में |
| १०१ | २५ | ज़ले | ज़िले |
| १३६ | १६ | कौसल्यापन | कौसल्यायन |
| १४७ | १५ | हुआ | हुआ, |
| १४७ | १६ | भ्रष्ट, | भ्रष्ट |
| १६२ | १ | को | की |
| १७४ | २० | प्रयप्न | प्रयत्न |
| १७६ | २३ | बनाये | बनावें |
| १७८ | २ | जनमा | जनता |
| १८१ | ५ | की | को |
| १८१ | ५ | समक्ष | समकक्ष |
| १८४ | ७ | अहिन्दयों | अहिन्दियों |
| १८९ | ११ | —, द्वेष नह | , द्वेष नहीं— |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २१६ | ८ | चन | चैन |
| २१६ | २५ | र्णतः | पूर्णतः |
| २१८ | १४ | का | की |
| २१८ | १८ | अतनी | अपनी |
| २२३ | १० | उदारण | उदाहरण |
| २२६ | १५ | मथिली | मैथिली |
| २५० | २४ | नने | नेने |
| २८७ | २५ | श्रुकी ति-रुचि | की श्रुति-रुचि |

## उत्तर-परिशिष्ट ( पृष्ठ ३२४ )

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १२ | २५ | 'इङ्गलिस्तनी' | 'इङ्गलिस्तानी' |
| २३ | २५ | समाचा | समाचार |
| ४१ | फुटनोट | 'पुनर्लेख' | 'पुनश्च' |
| ४६ | ६ | हिन्दी | हिन्दी तो |
| ५३ | २५ | Persani | Persian |
| ५४ | ५ | or | of |

## निवेदन

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४ | १ | प | पर |
| ४ | ४ | कोर | को |
| ४ | २५ | अशो | अशोक |
| ५ | २१ | सफलना | सफलता |
| ५ | २५ | कसम्भव | सम्भव |
| १० | ११ | -स्नानी | -स्तानी |

१

# हिन्दी की अपनी समस्या

मरु-भूमि में एक जानवर होता है जो बालू की आँधी चलने पर अपना सिर भूमि में गड़ा लेता है। हिन्दी संसार में भी कुछ ऐसे व्यक्ति हैं। वे स्वयम् तो सो ही रहे हैं, औरों को भी चादर ओढ़े सोये रहने का उपदेश दे रहे हैं। यदि कोई उठने का उपक्रम करता भी है तो उसे थपकी देकर सुला देना चाहते हैं। ऐसे पलायनवादियों को छोड़कर शेष को मालूम है कि हिन्दी पर एक महान् संकट आया हुआ है। इस संकट का नाम है 'हिन्दुस्तानी'। ब्रिटिश सरकार तो उर्दू या हिन्दुस्तानी नामधारी उर्दू के नाम पर हिन्दी को मिटा डालने के लिये बहुत समय से प्रयत्नशील है ही, परन्तु हम समझते थे कि अपनी सरकार आने पर शायद यह अनाचार बन्द हो जाय। अब वह आशा भी नष्ट होगई, बल्कि यह नया संकट उसी की ओर से आया है या आना चाहता है। यह हिन्दी को भीतर ही भीतर समाप्त करना चाहता है अथवा उसे केवल कविता की भाषा बनाना चाहता है। जब कोई संकट आता है तो सबसे पहले अपने घर की स्थिति देखी जाती है। देखें, आज हिन्दी की क्या हालत है।

## १. हिन्दी का द्वैतवाद

हिन्दी के एक प्रसिद्ध मासिक पत्र का एक अंक सामने है। इसके प्रथम ५० पृष्ठों में आये हुये अरबी फारसी अर्थात् उर्दू के शब्द ये हैं—

मक़सद, मुक़र्रर, सूबा, ख़त, दौलत, सुबह, फ़र्ज़, बारिश, नफ़रत, सदारत,

तरजुमा, मरीज़, सज़ा, बेवक़ूफ़, नुमायन्दा, हुक्म, अहम, वज़ीर, एतराज़, सरहद, सदी, माहिर, तहज़ीब, महदूद, सब्र, शुक्रिया, रक़बा, इफ़रात, नज़ारा, दुश्मन, शाम, ज़ख्म, मेहमान, किताब, मुलाक़ात, इन्तज़ाम, मुश्किल, आसमान, इन्सान, दिमाग़, वक़्त, मशहूर, तादाद, तनख्वाह, ख्वाब, मिसाल, ज़िन्दगी, नज़र, फ़ैसला, तकलीफ़, मौजूद, ख़त्म, रोज़, ताज्जुब, काश्त, ज़ायका, इम्तहान, मदद, फ़ायदा, जगह, फ़र्क़, सिर्फ़, एलान, ख़ास, मुनासिब, मुताबिक़, मज़ा, वाकई, फ़स्ल, ईमानदारी, सतर, ख़िलाफ़, कोशिश, हमला, मुख़ालफ़त, सब्ज़ी, रोज़ाना, रिश्ता, क़ायदा, मुफ्त, आवाज़, रोशनी, मुल्क, रूह, बेरहम, ज़ुल्म, फ़ौरन, शहंशाह, वग़ैरह, कमज़ोर, ज़िम्मेदार, अलावा, बादशाह, सलाह, मशविरा, तारीफ़, पैग़ाम, बहस मुबाहिसा, तब्क़ा, कामयाब, मातहत, यक़ीन, ख्वाहिश, मिज़ाज़, ख़िदमत, तमन्ना, हरूफ़, शराफ़त, आमदनी।

लगभग इन सब शब्दों के हिन्दी पर्याय भी इन्हीं ५० पृष्ठों में आये हैं और बिलकुल उन्हीं अर्थों में प्रयुक्त हुये हैं जिनमें उर्दू शब्द। प्रायः एक ही लेख में, बल्कि एक ही वाक्य में, हिन्दी और उर्दू के पर्यायवाची शब्द मौजूद हैं, और एक ही भाव या वस्तु के लिये एक बार हिन्दी का शब्द आया है और दूसरी बार उर्दू का शब्द। क्या आप बता सकते हैं कि संसार की किस भाषा में, हिन्दी को छोड़कर, ऐसा देखने में आता है? उर्दू में तो अवश्य ही नहीं।

अँग्रेज़ी में ऊपर से पर्यायवाची जान पड़ने वाले कई कई शब्द होते हैं, परन्तु उनमें ध्वनि और अर्थ का सूक्ष्म अन्तर होता है, और अच्छी अँग्रेज़ी जानने वाला एक के स्थान में दूसरा शब्द प्रयुक्त करने की भूल नहीं करेगा। 'Letter' के स्थान में 'Despatch', 'Able' के स्थान में 'Competent', 'Speech' के स्थान में 'Discourse', 'Hate' के स्थान में 'Contempt' आदि, आदि कोई नहीं लिखेगा। फिर ऐसे सूक्ष्म अर्थ-भेद वाले कई कई शब्द प्रायः गम्भीर भावों को प्रकट करने के लिये होते हैं। नित्य

काम में आनेवाले शब्द प्रायः अकेले होते हैं। अँग्रेज़ी में 'Morning', 'Evening', 'Duty', 'Province', 'Letter', 'Minister', 'Sky', 'Rain', 'Word' आदि, आदि के लिये दूसरे शब्द नहीं हैं या प्रयुक्त नहीं होते। परन्तु हिन्दी में तो ( उर्दू में नहीं ) 'प्रातः काल', 'सन्ध्या, 'कर्त्तव्य', 'प्रान्त', 'पत्र', 'मन्त्री', 'आकाश', 'वर्षा', 'शब्द' आदि, आदि के साथ साथ 'सुबह', 'शाम', 'फ़र्ज़', 'सूबा', 'ख़त', 'वज़ीर', 'आसमान', 'बारिश', 'लफ्ज़' आदि, आदि भी प्रत्येक पृष्ठ पर विराजमान हैं। प्रत्येक भाषा में कुछ ऐसे शब्द भी होते हैं जिनके दो या दो से अधिक शत प्रतिशत अर्थ-साम्य वाले पर्याय होते हैं, परन्तु हिन्दी में तो ऐसे शब्दों की संख्या की मर्यादा ही नहीं है। उर्दू कोष केवल हिन्दी-शब्द-सागर में ही नहीं समाया हुआ है, वह व्यवहार में भी बहुत हद तक हिन्दी पत्रों और पुस्तकों के पन्नों पर विद्यमान है, और हिन्दी के बड़े से बड़े साहित्यिकों की बोलचाल में भी विद्यमान है, बल्कि यों कहिये, बोलचाल में और भी अधिक प्रबल रूप में विद्यमान है।

हिन्दी की इस स्थिति के अनिवार्य परिणाम पर भी विचार कर लीजिये। बार बार कहा जाता है कि जो शब्द हिन्दी और उर्दू दोनों में आते हैं, उनके आधार पर कामन भाषा, राष्ट्र-भाषा 'हिन्दुस्तानी' बनाई जाय। बात तो ठीक है। ऐसा क्यों न किया जाय ? ऐसी हिन्दुस्तानी कम से कम हिन्दी-उर्दू प्रदेश को कामन भाषा या राजभाषा तो हो ही सकती है। श्रीसम्पूर्णानन्द कहते हैं कि हिन्दी-शब्द-सागर में सम्पूर्ण उर्दू कोष इसलिये मौजूद है कि उर्दू भी हिन्दी की एक शैली है, और हिन्दी-शब्द सागर में वे सब शब्द हैं जो दोनों शैलियों के लेखक प्रयुक्त करते हैं ( वह केवल एक ही शैली की लिपि में शायद इसलिये छपा कि दूसरी शैली के लेखकों को उसकी जरूरत नहीं है !)। अच्छा, मान ली यह बात। परन्तु उन उर्दू के शब्दों के लिये क्या कहा जाय जो हिन्दी शैली के लेखक नित्य लिखते हैं ? कोषों को दीजिये छोड़, जो

शब्द हिन्दी लेखक और उर्दू लेखक दोनों प्रयुक्त करते हैं उनके आधार पर 'हिन्दुस्तानी' क्यों न बनाई जाय ? हिन्दी वाले कहेंगे ( जैसा श्रीसम्पूर्णानन्द ने ही कहा है ), बात तो ठीक है, परन्तु उन हिन्दी पर्यायों को कैसे छोड़ा जा सकता है जिनको भी हिन्दी लेखक प्रयुक्त करते हैं ? इस तर्क में बिलकुल जान नहीं। हिन्दी वाले इन शब्दों को प्रयुक्त करते होंगे, परन्तु उर्दू वाले तो नहीं करते। हिन्दी पढ़ने वाले इन शब्दों को जानते होंगे, परन्तु उर्दू पढ़ने वाले तो नहीं जानते। फिर कामन भाषा में ये शब्द 'आमफ़हम', कामन पर्यायवाची शब्दों के मौजूद होते हुये कैसे लिये जा सकते हैं ? हिन्दी वालों को हज़ारों शब्दों के दो दो पर्यायों को घोटने की, लिखने की और कोष-बद्ध करने की फ़ुरसत होगी, परन्तु कामन, आमफ़हम भाषा में यह शब्दाडंबर नहीं चल सकता। है हिन्दी वालों के पास इसका कोई उत्तर ?

बात यहीं पर समाप्त नहीं हो जाती। भाषा एक सिद्धान्त नहीं, जो तर्क से सिद्ध किया जा सके। भाषा एक व्यवहार की, नित्य के काम की चीज़ है। भाषा में वे ही शब्द जीवित रहेंगे जो नित्य बोलचाल में आते हैं, और उन्हीं में भाषा के जीवन और शक्ति की अभिव्यक्ति होगी। और बोलचाल में वे ही शब्द अपने आप आवेंगे जिन्हें सब समझते हैं। यह प्राकृतिक नियम है कि जब दो व्यक्ति आपस में बात करते हैं तो उसी भाषा और उसी शब्दावली का प्रयोग करते हैं जिसे दोनों समझते हैं। इस नियम में कोई तर्क व्याघात नहीं डाल सकता। अब हिन्दी की परिस्थिति पर ग़ौर कीजिये। समस्त हिन्दी प्रदेश में हिन्दी के साथ साथ उर्दू चलती है और सब जगह हिन्दी पढ़ने वाले और उर्दू पढ़ने वाले घुले मिले रहते हैं। ऐसी अवस्था में यदि हिन्दी वाले अपने हिन्दी शब्द जानते हैं और हिन्दी में प्रचलित उनके उर्दू पर्याय भी जानते हैं, परन्तु उर्दू वाले केवल उर्दू पर्याय जानते हैं, तो हिन्दी प्रदेश की बोलचाल

में केवल उर्दू शब्द ही आवेंगे—इसे कोई तर्क या भाषा-प्रेम रोक नहीं सकता। यह बात प्रत्यक्ष देखी जा सकती है। उदाहरण के लिये, ऊपर जिन उर्दू शब्दों को एकत्र किया गया है उनके हिन्दी पर्याय उर्दू वाले भूलकर भी नहीं लिखते और परिणाम-स्वरूप हिन्दी प्रदेश की शिष्ट बोलचाल में इन हिन्दी शब्दों में से अधिकांश प्रायः नहीं चलते, जब कि उर्दू पर्याय बाज़ारों में, गलियों में, रेल के डिब्बों में, आदि सब जगह सुनने को मिल जायँगे। यदि कहीं पर हिन्दी पर्याय चलते भी हैं तो उनका प्रयोग करने वाले उर्दू पर्याय अवश्य जानते हैं, परन्तु उर्दू शब्दों का प्रयोग करने वालों में से अधिकांश हिन्दी पर्यायों को जानते ही नहीं, अर्थात् बोलचाल की कामन भाषा में ये ही उर्दू शब्द हैं, हिन्दी पर्याय नहीं हैं। इन हिन्दी पर्यायों को हिन्दी वाले आपस में बैठ कर या सभा सोसाइटियों में भले ही प्रयुक्त कर लें, परन्तु ये आम जनता में नहीं चलते, और जब तक लिखित हिन्दी में शब्दों का यह द्वैतवाद ऐसा ही रहेगा तब तक कभी नहीं चलेंगे। यह केवल हिन्दुस्तानी को कृत्रिम रूप से गढ़ने की बात नहीं है कि हिन्दी उर्दू दोनों में जो शब्द आते हैं उन्हें ले लो। वास्तव में ऐसे ही शब्द बोलचाल में प्रचलित हैं, और ऐसे ही शब्द आगे चलकर भी बोलचाल में प्रचलित होंगे*। विद्वानों के साहित्य में हिन्दी उर्दू अलग अलग रहेंगी पर बोलचाल की हिन्दुस्तानी बन कर रहेगी, उसे बनाने का प्रयत्न कोई करे चाहे न करे। किसी भी स्थान की बोलचाल की

* ऐसा होने में रेडियो और सिनेमा बहुत बड़ी सहायता पहुँचा रहे हैं और पहुँचायँगे। आज हमें रेडियो से शिकायत है और शिकायत का पूरा मौक़ा है। उसे जाने दीजिये। सिनेमा को लीजिये। सिनेमा तो शुद्ध व्यापारिक सिद्धान्तों पर चलता है; वह तो साम्प्रदायिकता से ओत प्रोत अफ़सरों के हाथ में नहीं है, उसे तो जनता से काम है और इस कारण सिनेमा तो बता सकता है कि अधिकाधिक संख्या में जनता किन शब्दों को समझती है। आज हमें सिनेमा से क्यों शिकायत है? यदि सिनेमा 'अन्तर' के बजाय 'फ़र्क़', 'सहानु-

भाषा सदैव एक रही है और एक रहेगी, और उसमें हज़ारों शब्दों के दो दो पर्याय न कभी चले हैं और न कभी चल सकते हैं। यदि एक

---

भूति' के बजाय 'हमदर्दी', 'मनुष्यता' के बजाय 'इन्सानियत', अर्थात् वे सभी उर्दू शब्द जो हिन्दी उर्दू दोनों में आते हैं और इस कारण जिन्हें उत्तरी भारत की ( अर्थात् हिन्दी उर्दू प्रदेश की ) सब जनता समझती है, प्रयुक्त करता है और उनके हिन्दी पर्यायों को कभी प्रयुक्त नहीं करता, तो वह क्या बुरा करता है ? सिनेमा भाषा का प्रेमी नहीं, रुपये का प्रेमी है। उसे हमारे शब्दों से प्रेम क्यों हो, जब हमें ही उनसे प्रेम नहीं, हम ही उनके उर्दू पर्यायों को धड़ल्ले से लिखते हैं ( और बोलते तो केवल उर्दू शब्द ही हैं ) ? सिनेमा के पात्र उन शब्दों को क्यों बोलें जिन्हें हम ही नहीं बोलते, और उन शब्दों को क्यों न बोलें जिन्हें सब बोलते हैं ? जब कोई चित्र-निर्माता विशेष कारणों से, विशेष कर धार्मिक चित्रों में, ऊपर वाले उर्दू शब्दों के बजाय हिन्दी शब्दों का प्रयोग करता है, तब हम उसकी प्रशंसा के पुल बाँध देते हैं और 'हिन्दी-प्रेम' के लिये उसे बधाई देते हैं, परन्तु यह सोचकर शर्म नहीं आती कि इसकी प्रशंसा करने की नौबत ही क्यों आई। यह एक ऐसी साधारण बात क्यों नहीं है जिसकी प्रशंसा करने की आवश्यकता ही न हो और जिसे प्रत्येक चित्र-निर्माता स्वयम् अपने लाभ के लिये करना आवश्यक समझे ? वास्तव में हम अपनी कमज़ोरी की तरफ़ देखना नहीं चाहते। यह सोचने नहीं बैठते कि ऐसे चित्र कितने हैं जिनमें इन हिन्दी शब्दों का प्रयोग हुआ है ( और क्यों हुआ है ) और ऐसे चित्र कितने हैं जिनमें इनके उर्दू पर्यायों का प्रयोग हुआ है, और इस व्यापारिक युग में ऐसे, हिन्दी शब्दों वाले, दो चार चित्र भी कब तक बन सकेंगे। ऐसा क्यों है कि कलकत्ता ( अर्थात् बँगला प्रदेश) और बम्बई ( अर्थात् मराठी-गुजराती प्रदेश ) में जो 'हिन्दुस्तानी' के चित्र बनते हैं उनमें भी यही उर्दू शब्द आते हैं। क्या इससे यह स्पष्ट नहीं हो जाता कि यह बात कि हमारे हिन्दी शब्द अन्य भाषाओं के अधिक निकट हैं बिल्कुल बेकार है, वास्तव में हिन्दी प्रदेश में प्रचलित हिन्दी या हिन्दुस्तानी ही मुख्य है ?

सारांश यह है कि सिनेमा का मामला एक ऐसा मामला नहीं है जिसे हम आन्दोलन चलाकर या केन्द्रीय धारा-सभा में उठा कर ठिकाने पर ला सकें।

प्रदेश में दो साहित्यिक भाषायें चलती हैं तो ज्यों ज्यों उस प्रदेश की बौद्धिक उन्नति होगी, वहाँ की जनता के सामाजिक जीवन का स्तर ऊंचा होगा और सभाओं, दफ्तरों कचहरियों, धारा-सभाओं आदि में आपस में बैठकर वाद-विवाद करने और विचारों का आदान-प्रदान करने के अवसर आयँगे, त्यों त्यों उस प्रदेश की बोलचाल में आवश्यक शब्द उन दोनों साहित्यिक भाषाओं में से छँट छँटाकर आयँगे, और सबसे पहले वे शब्द आयँगे जो दोनों साहित्यिक भाषाओं में कामन हैं, अर्थात् दोनों में चलते हैं और इसलिये दोनों के पढ़ने वालों को मालूम हैं, और इन्हीं शब्दों को सिनेमा, रेडियो, आदि ग्रहण करते जायँगे। उदाहरण के लिये, यदि हिन्दी साहित्य में 'तक़रीर', 'मक़सद', 'स्यासी' और 'वज़ारत', 'सद्र' और 'सदारत' का प्रवेश हो गया तो हिन्दी प्रदेश की बोलचाल में 'भाषण', 'उद्देश्य', 'राजनीतिक', 'मंत्रि-मंडल', 'सभापति', और 'सभापतित्व' कभी नहीं आयँगे, क्योंकि उर्दू साहित्य में इनका प्रयोग भूलकर भी नहीं होता, और न उर्दू वाले भूलकर भी इन्हें बोलते हैं, और जिस प्रकार आज हम झींकते हैं कि "........हम सजा और शुरू को तो सहज समझते हैं और दण्ड तथा आरम्भ को कठिन। मुश्किल तो हमारे लिये सहज होता है पर कठिन कठिन ही रह जाता है।

यह तो अपनी कमज़ोरी दूर करने से ठीक होगा। जब तक अपनी कमज़ोरी दूर न की जायगी तब तक लाख गला फाड़िये, सिनेमा जो अब कर रहा है, वही करता रहेगा। रेडियो में भी यही बात होगी, क्योंकि सभी प्रगतिशील देशों में ( जैसे अमरीका ) रेडियो एक व्यापारिक संस्था बना दिया गया है और व्यापारिक सिद्धांतों पर चलता है। बाद को चल कर भारत का रेडियो भी एक व्यापारिक संस्था हो जायगा और तब उसे कोई राजनीतिक चाल या दबाव सिनेमा की नक़ल करने से न रोक सकेगा। दूसरे शब्दों में एक ओर तो सिनेमा और रेडियो केवल बोलचाल में प्रचलित शब्दों का प्रयोग करेंगे और दूसरी ओर इन शब्दों का इस प्रकार प्रचार कर उन्हें बोलचाल में से कभी निकलने न देंगे।

हमें पृथ्वी की जगह जमीन, आकाश की जगह आसमान और अभ्यास की जगह आदत कहने की आदत पड़ गई है……" ( 'अच्छी हिन्दी', पृष्ठ १८५ ), उसी प्रकार तीस वर्ष बाद दूसरी पीढ़ी 'तक़रीर', 'मकसद', 'स्यासी', 'वज़ारत', 'सदर', 'सदारत'……को सरल और 'भाषण', उद्देश्य', 'राजनीतिक', 'मंत्रि-मंडल', 'सभापति', 'सभापतित्व'………को कठिन समझेगी, और फिर धीरे धीरे लिखित हिन्दी से भी इन हिन्दी शब्दों का बहिष्कार हो जायगा, और इस सबके लिये वे हिन्दी लेखक ही उत्तरदायी होंगे जो आज उर्दू-कोष से छाँट छाँट कर उर्दू शब्दों को हिन्दी में घुसेड़ने में ही अपना पाँडित्य समझते हैं। कोई जीवित साहित्यिक भाषा, यदि उसे जीवित रहना है, बोल चाल की उपेक्षा नहीं कर सकती। यदि हिन्दी में साधारण बोलचाल में सब जगह प्रचलित उर्दू शब्दों के स्थान में हिन्दी शब्दों का जबर्दस्ती प्रयोग किया गया, तो वह संस्कृत के समान मृत-भाषा हो जायगी, और यदि हिन्दी में बिना मर्यादा के और अनावश्यक उर्दू शब्द घुसेड़ने की यही प्रवृत्ति रही और हिन्दी जीवन के साथ भी चली, तो कालान्तर में साहित्यिक हिन्दी भी उर्दू में परिणत हो जायगी, और जो हिन्दी शब्द आज अपने उर्दू पर्यायों के साथ साथ हिन्दी में दिखाई देते हैं वे एक एक करके बिलकुल लुप्त हो जायँगे। बोलचाल की वास्तविक कामन भाषा तो उर्दू होगी ही, और उसी में सरकारी काम होगा, रेडियो बोलेगा और सिनेमा चित्र बनायेगा।

इसका परिणाम भी समझ लेना चाहिये। अपने प्राचीन शब्दों के छूट जाने से अपना प्राचीन साहित्य भी हमसे दूर हो जायगा और हमारी संस्कृति तथा सभ्यता को एक ज़बर्दस्त धक्का लगेगा। भाषा संस्कृति और सभ्यता का जीता जागता प्रतीक होती है। भाषा का स्वाभाविक विकास या परिवर्तन होना और बात है, उसका विकृत और दूषित होना और बात। मध्यदेश की भाषा संस्कृत बुद्ध के समय में बोलचाल में पाली का रूप धारण कर चुकी

थी, परन्तु पाली उसी सभ्यता और संस्कृति का वाहन थी और उसमें संस्कृत साहित्य स्वाभाविक रूप से उतरता चला आता था। पाली भी बदली, परन्तु स्वाभाविक रूप से। भारत पर यूनानियों के आक्रमण के फलस्वरूप ग्रीक के प्रभाव के कारण भारतीय भाषा के विकृत होने का भय उत्पन्न हुआ। परन्तु भारतीय समाज उस समय सजग था। उसने भाषा को विकृत होने से बचाने का पूरा प्रयत्न किया। समाज के नेताओं ने आदेश दिया, 'कण्ठेऽपि प्राणे यावनीं न वदेत्'। क्यों? उन्हें शुद्ध संस्कृत या पाली लिखने से तो कोई रोकता न था। परन्तु नहीं, उन्होंने समझा कि यदि बोलचाल में ग्रीक शब्द भारतीय शब्दों को निकालकर घुस गये तो कालान्तर में उनका साहित्य में भी घुस जाना अनिवार्य है, और इससे संस्कृति की अवश्य हानि होगी। संस्कृत की इस अखण्ड पीढ़ी में आज हिन्दी है। आज हिन्दी को वही काम करना है जो संस्कृत ने, पाली ने और अपभ्रंश ने किया है। हिन्दी के संस्कृत शब्द हमें अपने अतीत से, अपने प्राचीन साहित्य से जोड़ते हैं। उनमें जाति का जीवन है, जाति को मर मिटने की प्रेरणा देने की शक्ति है। हिन्दी जानने वाले के लिये संस्कृत अपेक्षाकृत सुगम है। हिन्दी के संस्कृत शब्दों के कारण हिन्दी में संस्कृत साहित्य उतारना, उसका अनुवाद करना सरल है। अगर हम आज अपनी मूर्खता के कारण हिन्दी में अपने शब्दों के होते हुये अरबी फ़ारसी के शब्द भरते चलेंगे तो परिस्थिति ऐसी है कि हमारे अपने शब्द हमसे सदा के लिये छूट जायँगे और हम अपनी सारी पैतृक सम्पत्ति से हाथ धो बैठेंगे। आजकल के हज़ारों हिन्दी कवियों और लेखकों से भी हाथ धो बैठेंगे। हिन्दी में अनावश्यक अरबी फ़ारसी शब्द भरने की जो प्रवृत्ति आज हम देख रहे हैं, उससे हमें यही ख़तरा है। जो हिन्दी लेखक एक प्रचलित हिन्दी शब्द के स्थान में उर्दू शब्द का प्रयोग करता है, वह साउदे के शब्दों में अपनी मातृ-भाषा के प्रति अक्षम्य अपराध तो करता ही है, परिस्थिति ऐसी है कि वह एक प्रकार से हिन्दी शब्द की कब्र तैयार करता है।

## २. द्वैतवादियों के कुछ तर्क

हिन्दी की इस द्वैत की बीमारी को स्वास्थ्य सिद्ध करने के लिये कुछ तर्क भी उपस्थित किये जाते हैं। उन पर भी विचार कर लेना चाहिये।

(१) प्रचलित अरबी फारसी शब्दों को कैसे छोड़ा जा सकता है।

अवश्य नहीं छोड़ा जा सकता। इतना ही नहीं, प्रचलित शब्द छोड़ने से भी नहीं छूट सकते। वास्तव में इसीलिये हिन्दी वालों को सावधान करने की ज़रूरत है। परन्तु 'प्रचलित' से तात्पर्य क्या है? संसार की जीवित भाषाओं का ऐसा कौनसा शब्द है जो कहीं न कहीं प्रचलित नहीं है? जिस प्रदेश को हम 'हिन्दी प्रदेश' कहते हैं (अर्थात्, युक्त-प्रांत, विहार, मध्य-प्रांत और राजस्थान) उसमें प्रचलित अर्थात् उसकी विभिन्न बोलियों में प्रचलित सभी शब्द क्या हिन्दी में हैं अथवा लिये जा सकते हैं? यदि केवल खड़ीबोली (लिखित खड़ीबोली या बोली जाने वाली खड़ीबोली?) में प्रचलित शब्दों को 'प्रचलित' की उपाधि दी जा सकती है, तो उर्दू का ऐसा कौनसा शब्द है जो 'प्रचलित' नहीं है—और वह भी इसी हिन्दी प्रदेश में? फिर हिन्दी में केवल इतने ही उर्दू शब्दों को घुसेड़ कर क़नात क्यों कर ली जाती है? हिन्दी को उर्दू से भिन्न रखने की ही क्या ज़रूरत है? चूंकि मुसलमान उर्दू छोड़ नहीं सकते और न उसमें कोई परिवर्तन कर सकते हैं, हिन्दी वाले ही हिन्दी को उर्दू बना दें—कामन भाषा भी बन जाय और हिन्दी उर्दू का झगड़ा भी खतम हो जाय। सब उर्दू शब्द 'प्रचलित' ही होंगे। फिर, इँगलिस्तानी या बाबू हिन्दुस्तानी भी तो खड़ी बोली है। उसके 'प्रचलित' अँगरेज़ी शब्द क्यों छोड़ दिये जाते हैं? 'ख़त', 'तक़रीर', 'स्यासी', 'वज़ारत'..........आदि, आदि ही क्यों? 'लेटर', 'स्पीच', 'पोलीटिकल', 'मिनिस्टरी' आदि, आदि भी क्यों नहीं?

[ मज़ा इस बात का है कि केवल हिन्दी वालों को 'प्रचलित' अरबी फ़ारसी शब्दों की चिन्ता है, उर्दू वालों को 'प्रचलित' हिन्दी शब्दों की चिन्ता नहीं। हिन्दी वाले आप उर्दू शब्दों को 'प्रचलित' करते जाते हैं और फिर कहते हैं, 'प्रचलित' उर्दू शब्दों को कैसे छोड़ा जा सकता है ! ]

यदि केवल साधारण, नित्यप्रति की बोलचाल में प्रचलित शब्द ही 'प्रचलित' कहे जा सकते हैं, और 'साधारण', 'नित्यप्रति' की परिभाषा ऐसी है कि उसमें 'स्पीच,' 'पोलोटिकल', 'मिनिस्टरी' के लिये गुन्जाइश नहीं, तो 'तक़रीर', 'स्यासी' और 'वजारत' के लिये भी गुन्जाइश नहीं हो सकती। ( और फिर 'प्रचलित' का कांटूर कैसे खींचा जाय ? ) यदि ऐसा है कि उसमें सदैव 'आसमान', 'ज़रूरत' और 'किनारा' आते हैं, 'आकाश', 'आवश्यकता' और 'तट' कभी नहीं, तो हिन्दी में 'आकाश', 'आवश्यकता' और 'तट' कभी आना ही नहीं चाहिये, सदैव 'आसमान', 'ज़रूरत' और 'किनारा' ही आना चाहिये। तात्पर्य यह कि इस 'साधारण', 'नित्यप्रति' की परिभाषा की जानी चाहिये, 'प्रचलित' की कोई मर्यादा निश्चित होनी चाहिये और वास्तव में 'प्रचलित' और उनके अप्रचलित पर्यायों का जो द्वैत हिन्दी को व्याप्त किये हुये है, उसे दूर करना चाहिये।

( २ ) हमें अपना हाज़मा बढ़ा लेना चाहिये।

ठीक है, परन्तु अंट शंट, विना सोचे समझे, असमय कुसमय और विना ज़रूरत खाने से हाज़मा बढ़ता नहीं, विगड़ता है। अपना स्वस्थ अंग काट काटकर फेंकते जायँ और माँग माँग कर उसकी जगह चपेकते जायँ, तो यह कोई बुद्धिमानी की बात न होगी। अपने घर का माल छोड़कर अन्यत्र भीख माँगने जाना हाज़मा बढ़ाना नहीं है। जो भोजन खाया जाय—अधिक मात्रा में या कम मात्रा में, वह आवश्यक होना चाहिये। हिन्दी में सम्पूर्ण उर्दू कोष और सम्पूर्ण अँगरेज़ी-कोष ( इँगलिस्तानी को 'हज़म' करने के लिए ) हज़म करने की शक्ति नहीं है—चूरन खाकर भी नहीं। और न प्रत्येक शब्द

के दो दो ( बल्कि तीन तीन ) पर्याय होना बढ़े हुये हाजमे की निशानी है। यह तो व्याधी है। इसे छाँटना है, बढ़ाना नहीं है।

यह तो हाजमा बढ़ाने के विषय की बात हुई जो सदैव लागू है। परन्तु हिन्दी की तो परिस्थिति ही दूसरी है। जैसा ऊपर कहा जा चुका है, एक भी अनावश्यक उर्दू शब्द हजम करने का अर्थ है उसके हिन्दी पर्याय से सदैव के लिये हाथ धो बैठना। यदि हम इसी प्रकार उर्दू शब्द 'हजम' करते चलेंगे तो हिन्दी उर्दू को नहीं वरन् उर्दू हिन्दी को हजम कर जायगी, अर्थात् हिन्दी लुप्त हो जायगी और केवल उर्दू, अपने इसी रूप में, रहेगी। उर्दू ने जमाने से हिन्दी शब्दों को सफलता के साथ मतरूक कर रक्खा है और यह क्रम अब भी जारी है। यह नहीं हो सकता कि उर्दू वाले तो हजम किया हुआ उगलते जायँ और हिन्दी वाले स्वदेशी माल छोड़कर विदेशी माल निगलते जायँ। यदि हिन्दी को समाप्त करना ही अभीष्ट हो तो बात दूसरी है, परन्तु यदि हिन्दी की रक्षा करनी है तो बहुत सोच समझ कर खाना होगा।

( ३ ) सभी भाषायें अन्य भाषाओं से शब्द ग्रहण करती हैं।

अवश्य ग्रहण करती हैं। परन्तु वे ही शब्द ग्रहण किये जाते हैं जो भाषा की अभिव्यंजना शक्ति के पूरक होते हैं और अपने भाण्डार में नहीं होते। आखिर उर्दू भी तो एक भाषा है जो हिन्दी के साथ साथ उसी प्रदेश में प्रचलित है। परन्तु उर्दू में तो हिन्दी जैसी धाँधली देखने में नहीं आती। उर्दू भी हिन्दी से शब्द ग्रहण करती है, परन्तु आँख मीच कर, अनावश्यक शब्द नहीं। हिन्दी को ही 'सभापति' या 'अध्यक्ष' होते हुए 'सदर' की क्या आवश्यकता पड़ गई ? अँगरेज़ी ने भी हज़ारों शब्द विदेशी भाषाओं से ग्रहण किये हैं परन्तु अपने शब्दों के होते हुये नहीं। 'Friend' होते हुये अँगरेज़ी 'मित्र' या 'दोस्त' कभी ग्रहण नहीं कर सकती। हिन्दी ने भी बंगला, अँगरेज़ी, आदि भाषाओं से शब्द ग्रहण किये हैं और आगे भी करेगी, परन्तु केवल आवश्यक शब्द ही। 'मित्र' होते हुये हिन्दी 'Friend' ग्रहण नहीं

कर सकती ( यद्यपि वह इँगलिस्तानी में चलता भी है )। यही बात उर्दू शब्दों के साथ लागू होनी चाहिये। उर्दू हिन्दी की एक शैली है, इस कारण उर्दू शब्दों के साथ रियायत नहीं की जा सकती। यदि उर्दू के हिन्दी की एक 'शैली' होने के कारण हिन्दी में आने वाले अनावश्यक उर्दू शब्दों पर आपत्ति नहीं की जा सकती, तो उस 'शैली' की लिपि में हिन्दी लिखे जाने पर भी आपत्ति नहीं होनी चाहिये, अर्थात् आवश्यकता न होने पर भी एक अतिरिक्त लिपि, उर्दू लिपि, हिन्दी के लिये स्वीकृत हो जानी चाहिए। यहाँ से भी एक क़दम आगे!

फिर इँगलिस्तानी भी हिन्दी की एक 'शैली' है', इसलिये हिन्दी में अनावश्यक, इँगलिस्तानी के अँगरेज़ी शब्दों पर भी आपत्ति नहीं होनी चाहिये, और रोमन लिपि स्वीकृत होने पर भी नहीं!

वास्तव में 'उर्दू हिन्दी की एक शैली है', इसी कारण हिन्दी को उर्दू से सबसे अधिक ख़तरा है, और इसी कारण उर्दू हिन्दी का मैदान मार सकती है और मार रही है। यह शैलीवाद हिन्दी को बहुत हानि पहुँचा चुका। अब इसका अन्त होना चाहिये। जिस प्रकार हम उर्दू लिपि से द्वेष नहीं करते, परन्तु उसमें हिन्दी लिखने के लिये तैयार नहीं, उसी प्रकार हम उर्दू शब्दों से द्वेष नहीं करते, परन्तु अपने शब्द होते हुये हम उन्हें हिन्दी में स्थान देने के लिए तैयार नहीं। फिर, यह शैलीवाद एकतरफ़ा नहीं चल सकता। उर्दू भी हिन्दी को अपनी एक 'शैली' मान कर हिन्दी शब्दों के साथ वैसा ही व्यवहार करने को तैयार है जैसा व्यवहार उर्दू शब्दों के साथ करने की सलाह हमें दी जाती है?

यदि हिन्दी और उर्दू दोनों के लिखने वाले ( और पढ़ने वाले ) एक ही होते और दोनों में ( और दोनों लिपियों में ) हिन्दी उर्दू के शब्द एक समान आते होते तो भी विशेष हानि न थी, क्योंकि अन्त में स्वाभाविक रूप से छँट छँटाकर वे ही शब्द रहते जिन में जीवित

रहने की नैसर्गिक शक्ति होती और जो समाज को भा जाते। यदि उर्दू न होती और मैदान में एकमात्र हिन्दी होती तब तो हिन्दी में अनावश्यक और आवश्यक अरबी फ़ारसी शब्द आने से बिलकुल हानि न होती। जो शब्द अनावश्यक सिद्ध होते वे पुराने, जमे हुये शब्दों के मुक़ाबले में अपने आप मर जाते और आवश्यक शब्द भाषा में खप जाते—किसी दल को यह आग्रह न होता कि नहीं, हमारी भाषा में तो केवल यही अरबी फ़ारसी शब्द आयँगे, और न किसी दल को एक भिन्न लिपि में लिख कर एक भिन्न शैली और एक भिन्न साहित्य की सृष्टि करने का आग्रह होता। यदि आज अँगरेज़ी में सौ दो सौ अंगरेज़ी शब्दों के अरबी फ़ारसी पर्याय जोड़ भी दिये जायँ, तो चूँकि किसी अँग्रज़ी लेखक को इन अरबी फ़ारसी शब्दों के प्रति कोई आग्रह न होगा, वे चलेंगे ही नहीं—अधिक से अधिक कोष में पड़े रहेंगे। स्पष्ट है कि हिन्दी क अँगरेज़ी या किसी अन्य प्रदेश की एक लिपि में, एक संस्कृति वाले लेखकों द्वारा लिखी जाने वाली एकमात्र भाषा से तुलना नहीं की जा सकती। हिन्दी की विशेष परिस्थिति है। हिन्दी का पाला उर्दू से पड़ा है जिससे उसका पग पग पर मुकाबला है। और उर्दू ने प्रण कर रक्खा है कि वह हिन्दी का शब्द चारों तरफ़ से निराश और लाचार होकर ही लेगी और वह अपना प्रण पूर्ण रूप से निभा रही है। (उर्दू लिपि की अपूर्णता के कारण इस प्रण के निभाने में और भी सहायता मिल रही है।) उर्दू वाले हिन्दी शब्दों का बहिष्कार करने पर तुले हुये हैं। फिर हिन्दी किस प्रकार सब कुछ भूल कर 'उदार' बन जाय? यह 'उदारता' तो मौत का फन्दा प्रमाणित होगी।

(४) हिन्दी में हिन्दी शब्दों के उर्दू पर्यायों को ध्वनि का अन्तर करके लिया जा सकता है।

परन्तु कितने शब्दों को लिया जा सकता है? 'आशायों' और

'दशमलव', 'आकाश' और 'आसमान' में ध्वनि का अन्तर किस प्रकार किया जाय ? और फिर ध्वनि का अन्तर इसलिये ज़बर्दस्ती करें कि उन शब्दों को किसी प्रकार खपाना ज़रूरी है अथवा आवश्यकता के अनुसार करें ?

अँगरेज़ी में तीन शब्द हैं, 'Confer', 'Advise' और 'Consult'। तीनों में भेद है। हमारे सामने भी तीन शब्द हैं, 'परामर्श', 'सलाह' और 'मशविरा', जिनमें से दो—'सलाह' और 'मशविरा'—उर्दू में चलते हैं, तीसरा 'परामर्श' नहीं चलता। यदि हम इन्हें अँगरेज़ी के तीन शब्दों के अर्थ में रूढ़ कर लेते हैं, तो क्या 'परामर्श' उर्दू में भी चलने लगेगा ? कदापि नहीं। उर्दू वाले या तो 'सलाह' और 'मशविरा' को ही तीनों अर्थों में रूढ़ कर लेंगे या एक तीसरा शब्द अरबी फारसी से और गढ़ लेंगे। फल यह होगा कि बोलचाल में केवल दो—'सलाह' और 'मशविरा'—ही चलेंगे, और इसलिये 'परामर्श' धीरे धीरे हिन्दी साहित्य से भी लुप्त हो जायगा। हिन्दी में 'दृष्टि', 'नज़र' और 'निगाह' तीनों चलते हैं, और कितने ही प्रयोग ऐसे हैं जहां पर एक के बजाय दूसरा शब्द नहीं रक्खा जा सकता। परन्तु उर्दू में ऐसे सब प्रयोग केवल नज़र' और 'निगाह' से हो जाते हैं। उर्दू में 'दृष्टि' का प्रवेश नहीं है और न होगा। फलतः साधारण बोलचाल में 'नज़र' और 'निगाह' ही चलते हैं, 'दृष्टि' नहीं चलता। हम हिन्दी वाले 'Weather' के लिये 'मौसम' और 'Season' के लिये 'ऋतु' का प्रयोग करते हैं, परन्तु उर्दू वालों ने 'मौसम' को दोनों अर्थों में रूढ़ कर लिया है—वे यह भी कहते हैं 'आज का मौसम अच्छा है' और यह भी कहते हैं 'जाड़े के मौसम में।' फलतः बोलचाल से 'ऋतु' शब्द उठता चला जा रहा है और उसकी जगह भी 'मौसम' ले रहा है। श्री राजगोपालाचारी ने फर्माया है कि अँगरेज़ो में कोई कहता है 'I know it', कोई 'I perceive it',

कोई 'I am sensible of it', कोई 'I have an understanding of it', कोई 'I have a knowledge of it', इसी प्रकार 'हिन्दुस्तानी' में हिन्दी उर्दू के सभी शब्दों के लिये गुन्जाइश हो सकती है और इस प्रकार भाषा 'समृद्ध' हो जायगी ( शायद राजा जी तामिल वालों को इस प्रकार तामिल को 'समृद्ध' बनाने की सलाह न देंगे )। प्रथम तो हिन्दी और उर्दू में क्रियाओं, विभक्तियों और थोड़े से देशज शब्दों को छोड़कर और सब शब्द भिन्न भिन्न हैं। आज भी भिन्न शब्दों की संख्या २० हज़ार से अधिक है, और दिन पर दिन बढ़ती जाती है। जिस भाषा की कुल शब्द-संख्या लगभग ५० हज़ार हो, उसमें २० हज़ार शब्दों के—और वह भी ज्यादा प्रयुक्त होने वाले शब्दों के—२० हज़ार और पर्याय जोड़ देना भाषा को उस बच्चे के समान बना देना होगा जिसकी टाँगें तो दो हों परन्तु दो सिर हों और जुड़े हुये दो पेट हों। वह भाषा काम की चीज़ नहीं रहेगी। वह नुमाइश में रखने की चीज़ हो जायगी। अँगरेज़ी में 'Friend', 'Difference', 'Sky' जैसे हज़ारों शब्दों के दर्जनों या दो दो पर्याय नहीं हैं और न इस प्रकार के हज़ारों शब्दों के दो दो पर्यायों में ध्वनि का अन्तर करना संभव है। अंगरेज़ी में सब पारिभाषिक शब्द भी एक ही एक हैं और उनके अर्थ निश्चित हैं, परन्तु हिन्दी और उर्दू के पारिभाषिक शब्द सर्वथा भिन्न हैं। पारिभाषिक शब्दों में ध्वनि का अंतर करना किसी भी प्रकार संभव नहीं, और न हज़ारों ( शीघ्र ही लाखों ) पारिभाषिक शब्दों के जोड़े रखकर भाषा से एक दिन भी काम चल सकता है, और न उन्हें प्रत्येक को सिखाया जा सकता है। दूसरे, उर्दू लिपि में हिन्दी के हज़ारों शब्द लिखे ही नहीं जा सकते। तीसरे, यदि अँगरेज़ी में एक एक शब्द के दर्जनों पर्याय हैं तो एक एक शब्द के दर्जनों अर्थ भी हैं, और हमें अपनी भाषा को 'समृद्ध बनाने के लिये अँगरेज़ी के सभी पर्यायवाची शब्दों के उतने ही पर्याय ढूँढ़ने की ज़रूरत नहीं—हम भी अपना एक

ही शब्द कई अर्थों में रूढ़ कर सकते हैं जैसे कितने ही शब्द इस समय भी कई कई अर्थों में रूढ़ हैं, हिन्दी में भी और उर्दू में भी। सबसे बड़ी बात तो यह है कि यदि अँगरेज़ी में एक एक शब्द के कई कई पर्याय हैं तो उनका प्रयोग, ध्वनि का अन्तर करके या ध्वनि का अन्तर किये बिना, अँगरेज़ी के सभी लेखक करते हैं और उन्हें एक ही लिपि में लिखते हैं—न अँगरेज़ी के लेखक हिन्दी उर्दू के लेखकों की भाँति दो दलों में बँटे हुये हैं और न अँगरेज़ी हिन्दी उर्दू की भाँति दो लिपियों में लिखी जाती है। स्पष्ट है, अँगरेज़ी की तुलना हिन्दी या हिन्दुस्तानी से नहीं की जा सकती, और न अँगरेज़ी कोष की तुलना 'हिन्दी कोष + उर्दू कोष' से की जा सकती है। यदि हम आज अपने शब्दों के साथ उर्दू पर्याय जोड़ भी लें, तो उर्दू लेखक हिन्दी पर्यायों को स्वीकार करने के लिये तैयार नहीं। हम यदि 'speech', 'discourse', 'lecture', 'talk', 'address', आदि की ध्वनि को स्पष्ट करने के लिये 'भाषण', 'वक्तृता', व्याख्यान', 'प्रवचन', 'अभिभाषण', आदि के साथ 'तकरीर' को और जोड़ भी लें, तो भी उर्दू वालों को सिवा 'तकरीर' के और कोई शब्द स्वीकार न होगा ( और होगा भी तो 'lecture', 'speech', 'talk', आदि, हिन्दी का शब्द नहीं ), और फलतः सब अर्थ 'तकरीर' में ही रूढ़ हो जायँगे, केवल 'तकरीर' बोलचाल में चलेगा और शेष सब मर जायँगे।

हमसे प्रायः कहा जाता है, अरे, एक एक शब्द के अनेक हिन्दी पर्याय याद करते हो या नहीं ( कितने शब्दों के ? ), एक उर्दू पर्याय ( क्या वह सदैव एक ही होगा ? ) और याद कर लो। उत्तर में इतना कहना काफी है—क्या उर्दू वाले भी उर्दू पर्यायों के साथ एक एक हिन्दी पर्याय याद करने को तैयार हैं ?

सारांश यह कि ध्वनि में अन्तर करके उर्दू शब्द ग्रहण करने वाला खेल एक हद तक ही—बहुत कम शब्दों के विषय में—खेलना संभव है, और

उस हद तक भी अपने शब्दों के मृत हो जाने का पूरा भय है क्योंकि दूसरी पार्टी यह खेल हमारे साथ खेलने के लिये तैयार नहीं।

( ५ ) उर्दू लेखक भाषा के मामले में सजग और जागरूक ( language conscious ) हैं, हिन्दी लेखक नहीं हैं।

इसी का तो रोना है। मुसलमानों ने ज़माने से उर्दू के विषय में प्यूरिटन ( विशुद्धतावादी ) रुख़ ग्रहण कर रक्खा है। वे अपनी भाषा और संस्कृति के मामले में जागरूक और सावधान रहे हैं, और हैं। वे जान-बूझकर हिन्दी शब्दों का बहिष्कार करते हैं। उनकी देखा देखी उर्दू के हिन्दू लेखकों ने भी वैसा ही किया ( और कर रहे हैं ), परन्तु हिन्दी वालों ने भाषा का महत्व नहीं समझा, उन्होंने उसकी शुद्धता की ओर ध्यान नहीं दिया और बिना संकोच और सोच-विचार के अपनी भाषा में अनावश्यक अरबी-फारसी शब्दों को घुसने दिया। इसी प्रवृत्ति को अब बदलना है। यदि इस प्रवृत्ति को नहीं बदला गया तो हिन्दी उर्दू में बदल जायगी। सदैव से इतिहास में दो भाषाओं ( या दो शब्दों ) की प्रतिद्वन्द्विता में उसी की भाषा ( या शब्द ) की विजय होती आई है जो उसका अपेक्षाकृत अधिक ध्यान रखता है और उससे अधिक दृढ़ता के साथ चिपका रहता है।

## ३. क्या करें ?

अब प्रश्न उठता है कि हिन्दी के इस द्वैतवाद को किस प्रकार दूर किया जाय, और इससे हिन्दी को जो ख़तरा पैदा हो गया है, उससे हिन्दी की रक्षा किस प्रकार की जाय। यह हिन्दी के विद्वानों, हिन्दी-प्रेमियों, हिन्दी-हितैषियों और हिन्दी की संस्थाओं के लिये अत्यंत विचारणीय और चिंतनीय विषय होना चाहिये। इस सम्बंध में शीघ्र ही क़दम उठना चाहिये। विद्वानों के विचारार्थ कुछ सुझाव नीचे दिये जाते हैं।

( १ ) हिन्दी का स्वरूप निश्चित हो जाना चाहिये। हिन्दी में इस समय जो धाँधली चल रही है, उसे समाप्त कर हिन्दी का एक निश्चित,

सर्वमान्य और सर्वसुलभ स्वरूप उपस्थित किया जाय। हिन्दी के चोटी के विद्वान् भाषा का आदर्श सामने रक्खें और हिन्दी के जो लेखक मनमानी करने पर तुले हुये हैं उन पर अंकुश लगायें। हिन्दी-प्रदेश बहुत विशाल है, और दिन पर दिन हिन्दी का क्षेत्र और बढ़ता जा रहा है। यदि हिन्दी के स्वरूप को निश्चित करने का और उसे परिमार्जित और परिष्कृत करने का प्रयत्न न किया गया तो 'हिन्दी' नाम की कोई एक ऐसी भाषा न रहेगी जिसका हिन्दी-क्षेत्र के एक कोने से लेकर दूसरे कोने तक एक ही रूप हो और जिसे एक लेखक जिस रूप में लिखे उसी में दूसरा लेखक लिखे। भाषा अपना काम तभी कर सकती है जब वह जैसी यहाँ लिखी जाती है वैसी ही हज़ार मील की दूरी पर लिखी जाय। हिन्दी के स्वरूप को निश्चित करने के विषय में व्याकरण (मुख्यतः लिंग और वचन), स्पेलिंग (उदाहरणार्थ, संबंध या सम्बन्ध), शब्दों के रूप (उदाहरणार्थ, कोठरी हो या कोठड़ी, बौछार या बौछाड़, अमरीकी या अमरीकन, जाएगा, जावेगा, जायेगा या जाएगा (या जाओगा), मौसम या मौसिम, पहले या पहिले, वापस या वापिस, सिर या सर, डिब्बा या डब्बा, घबरा या घबड़ा, खेती बारी या खेती बाड़ी, तबियत या तबीअत, फ़स्ल या फसल, बृटेन या बरतानिया, बृटिश या बर्तानवी, सोवियत या सोवियट, अतलांतक या अटलांटिक, अमेरिका या अमरीका, स्याम (देश) या श्याम (देश), बर्मा या ब्रह्मा, दक्खिन, दक्खन या दक्षिण, पूर्व या पूरब, पचीस या पच्चिस, चवालीस, चवालिस या चौवालीस, आदि, आदि), आदि सम्बंधी कितनी ही बातें हैं जिन्हें निश्चित करने की आवश्यकता है*,

* श्रीयुत रामचन्द्र वर्मा ने अपनी बहुमूल्य पुस्तक 'अच्छी हिन्दी' में ऐसी बहुत सी बातों की ओर ध्यान खींचा है। उन्होंने भाषा और लिपि की अनेक आवश्यकताओं की ओर भी ध्यान दिलाया है। हर्ष का विषय है कि काशी में एक भाषा-संस्कार-समिति बनी है जिसका उद्देश्य भाषा का संस्कार करना है। यह समिति उस संगठन का बीज-रूप हो सकती है जिसकी हिन्दी के स्वरूप को निश्चित करने के लिये आवश्यकता है।

परन्तु यहाँ केवल अरबी फारसी शब्दों के विषय में हिन्दी के स्वरूप के निश्चयीकरण पर थोड़ा सा विचार किया जायगा।

जैसा पहले स्पष्ट किया जा चुका है, अरबी फारसी शब्दों के संबंध में हमें प्रचलित-वाद से सहायता नहीं मिलती। हिन्दी-प्रदेश का ऐसा कोई कोना नहीं है जहाँ के कुछ लोग 'जुमा', 'जुमेरात' और 'पीर' न बोलते हों, परन्तु इस कारण वे हिन्दी में 'शुक्र', 'बृहस्पत' और 'सोमवार' के साथ साथ नहीं लिये जा सकते। और हिन्दी-प्रदेश में शिक्षित समाज का ऐसा कोई व्यक्ति नहीं है जो 'फ्राइडे', 'थर्सडे', 'मंडे', 'संडे', आदि न बोलता हो (खड़ी बोली में ही), परन्तु इस कारण वे भी हिन्दी में नहीं लिये जा सकते। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि हमें सब अरबी फारसी शब्दों को हिन्दी में से निकाल देना चाहिये। हमें बहुत से अँगरेज़ी शब्दों को रखना है और आगे भी बहुत से अँगरेजी शब्दों को लेना है। इसी प्रकार हमें बहुत से अरबी फारसी शब्दों को रखना है और आगे भी बहुत से अरबी फारसी शब्दों को लेना है। क्या अँगरेजी और क्या अरबी फारसी, दोनों के विषय में हमारे सिद्धान्त एक से होने चाहिये। अन्तर केवल इस बात से पड़ता है कि खड़ी बोली लिखने वालों में, कम से कम अभी तक, ऐसा कोई दल नहीं जिसका अँगरेज़ी शब्दों अर्थात् 'इङ्गलिस्तानी' के प्रति आग्रह हो। फलतः अनावश्यक अँगरेज़ी शब्द साहित्य में प्रवेश नहीं करने पाते। सब खड़ी बोली लिखनेवाले—हिन्दीवाले और उर्दूवाले—लिखते समय अँगरेज़ी शब्दों से सतर्क रहते हैं, उन्हें बोलचाल में प्रचलित होते हुए भी नहीं लिखते यदि उनके अपने अपने पर्याय मौजूद हैं या बनाये जा सकते हैं, और प्रत्येक अँगरेज़ी शब्द को ठोंक बजा कर और नितान्त आवश्यक समझ कर ही लिखते हैं। उर्दू वाले इसी प्रकार हिन्दी शब्दों से भी सतर्क रहते हैं, परन्तु हिन्दी वाले अरबी फारसी शब्दों को अपना ही माल समझते हैं और इच्छा-नुसार चाहे जिस अरबी फारसी शब्द को ला बैठालते हैं—कभी यह सोचने

का कष्ट नहीं करते कि उधार मांगने की आवश्यकता भी है या नहीं, और न यह सोचते हैं कि ऐसा करने का क्या परिणाम हो रहा है और अपने घर की दालत पर क्या गुज़र रही है।

कहने का तात्पर्य यह है कि अरबी फारसी शब्दों की मर्यादा निश्चित होनी चाहिये, और जो अरबी फारसी शब्द आवश्यक हैं अथवा जिन्हें परिस्थिति देखते हुये रखना अभीष्ट है उन्हें छोड़ कर शेष का बहिष्कार कर देना चाहिये और भविष्य के लिये भी बिना सोचे समझे अनावश्यक उर्दू शब्दों को हिन्दी में घुसेड़ने की बढ़ती हुई प्रवृत्ति का दमन कर उन सिद्धान्तों को स्थिर कर देना चाहिये जिनके अनुसार अरबी फारसी शब्द ग्रहण किये जा सकते हैं। हिन्दी के एक स्टैंडर्ड कोष का निर्माण किया जाय जिसमें शब्द निश्चित किये हुये रूप, निश्चित की हुई स्पेलिंग में, निश्चित की हुई लिंग के संकेत, आदि के साथ तो छपें ही, उसमें केवल उन्हीं अरबी फारसी (या अँगरेज़ी) शब्दों का समावेश किया जाय जो हिन्दी में ग्रहीत माने जायँ। जिन उर्दू शब्दों का हिन्दी से बहिष्कार होना चाहिये उनकी एक तालिका अलग से भी सूचनार्थ प्रकाशित की जाय।

स्पष्ट है, यह स्टैंडर्ड कोष हिन्दी-शब्द-सागर से बहुत भिन्न होगा। हिन्दी-शब्द-सागर में से वे सब अरबी फारसी शब्द निकालना पड़ेंगे जिनको हिन्दी में स्थान नहीं दिया जा सकता। यदि नागरी प्रचारिणी सभा को उर्दू शब्दों और 'उर्दू शैली' से विशेष प्रेम है, तो वह उस 'शैली' के शब्दों को अलग कोष-बद्ध करके उसी 'शैली' की लिपि में छाप दे, और उसे अप-टु-डेट रखने के लिये अपने कोष-फंड का आधा रुपया इयरमार्क कर दे *।

* जब रूस, चीन, आदि विदेश 'हिन्दी' के स्टैंडर्ड कोष की मांग करें, तो नागरी प्रचारिणी सभा चाहे तो केवल 'हिन्दी' शैली का स्टैंडर्ड कोष भेज दें और चाहे तो उसके साथ उर्दू 'शैली' का उर्दू लिपि में छपा हुआ उर्दू-कोष भी भेज दे। नागरी हिन्दी-कोष में अंजुमन-तरक्क़ी-उर्दू के पास से

बेचारे हिन्दी के कोष-प्रकाशकों का काग़ज़ और रुपया और हिन्दी के कोष-पाठकों का समय नष्ट नहीं होना चाहिये।

ज्यों ज्यों हिन्दी का शब्द-भांडार बढ़े त्यों त्यों हिन्दी के स्टैंडर्ड कोष का आकार भी बढ़े, परन्तु उसमें सदैव वे ही अरबी फ़ारसी शब्द समाविष्ट किये जायँ जो स्टैंडर्ड हिन्दी में ग्रहीत समझे जायँ। ऐसा नहीं होना चाहिये कि जिस किसी लेखक ने हिन्दी में जिस किसी उर्दू शब्द का प्रयोग कर दिया, उसे हिन्दी कोष में उठा कर धर दिया।

अरबी फारसी शब्दों की मर्यादा जिन सिद्धान्तों के अनुसार निश्चित होनी चाहिये, यहाँ उनका आभास देना अनुचित न होगा। इस समय हिन्दी में प्रचलित अरबी फारसी शब्द निम्नलिखित वर्गों में बाँटे जा सकते हैं। ऊपर जो अरबी फारसी शब्द इकट्ठे किये गये हैं वे सब के सब इन वर्गों में विभक्त हो जाते हैं। इनके अतिरिक्त हिन्दी में प्रचलित कुछ अन्य अरबी फारसी शब्द भी प्रत्येक वर्ग के शब्दों के उदाहरण-स्वरूप पेश किये गये हैं—

( अ ) वे अरबी फारसी शब्द जिनके देशज ( या संस्कृत तद्भव ) पर्याय बोलचाल में प्रचलित हैं और इसलिये जिन्हें हिन्दी में से तुरंत निकाल देना चाहिये। उदाहरण—

तलाश ( खोज ), सूराख़ ( छेद ), सुर्ख़ ( लाल ), वज़नी ( भारी, गरू ), वज़न ( बोझ ), बर्दाश्त करना ( सहना ), शोरगुल ( हल्ला, दुन्द ), तमग़ा ( बिल्ला ), सहन ( आँगन ), बेशुमार ( अनगिनती ), स्याह ( काला ), ज़र्द ( पीला ), आबपाशी ( सिंचाई ), काश्त ( खेती ), पैदावार ( उपज ), जरखेज ( उपजाऊ ), काश्तकार ( किसान ), ज़ेवर ( गहना ),

---

**आये हुये सम्पूर्ण उर्दू-कोष को समाया हुआ देख कर विदेशों को हैरानी तो न हो और हमें लज्जा और हानि तो न उठाना पड़े। जो भाषा अपने को एक अलग स्वतंत्र भाषा कहती है, अपना अलग नाम रखती है और अपने को अलग लिपि में लिखती है, उसका अपना अलग कोष भी होना चाहिये जो केवल उसी का हो और उसे छोड़ कर और किसी का न हो।**

ज़िक्र ( चर्चा ), दाग़ ( धब्बा ), फ़तह ( जीत ), दर्द ( पीड़ा, पीर ), इफ़रात ( बहुतायत ), गुम होना ( खो जाना ), तलाश करना ( खोजना, ढूँढ़ना ), गुफ्तगू ( बातचीत ), इजाफ़ा ( बढ़ोत्री, बढ़ती ), क़तरा ( बूँद ), नुक़ता ( बिन्दी ), रोशनी ( उजाला ), आबादी ( बस्ती ), हज़म करना ( पचाना ), ख़त ( चिट्ठी ), गुज़ारना ( बिताना ), गुज़रना ( निकलना ), दरियाफ्त ( पूछना ), जंग ( लड़ाई ), तरक्की ( बढ़ती ), मुबारकबाद ( बधाई ), ज़ख्म ( घाव ), ज़ख्मी ( घायल ), तक़सीम करना ( बाँटना ), दरम्यान ( बीच ), सख़्त ( कड़ा ), नज़दीक ( पास ), मेहमान ( पाहुन ), बग़ैर ( बिना ), दायरा ( घेरा ), सलूक ( बर्ताव, ), फर्ज करो ( मान लो ), तारीफ़ ( बड़ाई ), हमला ( चढ़ाई ); तफ़रीह ( मन बहलाव ), बलवा ( दंगा ), गर्द ( धूल ), बारिश ( मेंह ), इन्तज़ार ( बाट ), इस्तमाल करना ( बर्तना ), बू ( महक ), तरीक़ा ( ढंग ), जज़्ब करना ( सीखना ), साया ( छाँई ), बुजुर्ग ( बड़े बूढ़े ), अज़ीज़ ( बड़े बूढ़े ), अज़ीज़ ( सगे संबंधी ), सब्ज़ी ( तरकारी, भाजी ) ताल्लुक़ ( लगाव ), तादाद ( गिनती ), कमरबंद ( नाला ), सैलाब ( बाढ़, बढ़िया ), सुबह ( सवेरा ), दिल ( जी ), तख़्ती ( पट्टी ), किताब ( पोथी ), अन्दरूनी ( भीतरी ), अन्दर ( भीतर ), दरख़्त ( पेंड़ ), आहिस्ता ( धीरे ), ताज्जुब ( अचरज ), पेशगी ( अगाऊ, बयाना ), मर्तबा ( बार ), तरफ़ ( ओर ), मुलाज़िम ( नौकर ), मुलाज़मत ( नौकरी ), इन्कार करना ( मना करना ), मुमानियत ( मनाही ), राहत ( चैन ), हिफ़ाज़त से ( सँभालकर ), आमदरफ्त ( आना जाना, आवाजाही ), ख़रीदना ( मोल लेना ), बुनियाद ( नींव ), ख़ातिर तवाज़ो ( आव भगत ), वाक़िफ़ ( जानकार ), वाकफियत ( जानकारी ), ग़ल्ला ( अनाज ), बीबी ( बहू ), आवाज़ देना ( पुकारना, गुहराना ), ज़रा ( तनिक ), ख़ौफ़ ( डर ), ख़ून ( लोहू ), चिराग़ ( दिया ), क़ाबू ( बस ), क़ै ( उल्टी ), क़ै करना ( उल्टी करना, ओकना ), शिकन ( सिकुड़न ), बुज़दिल ( डरपोक ), शरीफ़ ( भला )

यह भूलना न चाहिये कि अरबी फारसी और उर्दू का प्रभाव जनता—गाँवों में बसने वाली जनता जो सम्पूर्ण जन-संख्या का ९० प्रतिशत है और शहरों में भी निम्नवर्ग की जनता—की भाषा पर बहुत कम पड़ा है। शहरों में स्त्रियों की भाषा अर्थात् घर के भीतर बोली जाने वाली भाषा—वास्तविक मातृ-भाषा—पर भी विदेशी प्रभाव बहुत कम पड़ा है। अरबी फ़ारसी शब्दों का बाहुल्य तो अदालतों, कचहरियों, दफ्तरों, पुलिस की चौकियों, म्यूनिसपैलटियों, आदि के चारों तरफ़ मँडराने वाले लोगों की बोलचाल में मिलता है क्योंकि इन सब जगहों में विदेशी शासन ने पहले फ़ारसी को और फिर उर्दू को बैठा रक्खा है। हमारी मानसिक गुलामी ने इन्हीं लोगों की भाषा को प्रधानता दे दी है। (जिस प्रकार आज इंगलिस्तानी की नक़ल करना शिष्टता का ट्रेड-मार्क बन गया है; कांग्रेस के नेता आपस में और बोलचाल में उस उर्दू उर्फ़ हिन्दुस्तानी का प्रयोग नहीं करते जिसे वे जनता के सामने जनता की भाषा कहकर मंच से बोलते हैं, वरन् शुद्ध इंगलिस्तानी बोलते हैं)। अपने को जनता का प्रतिनिधि कहने वाले, विदेशी शासन और विदेशियत के पीछे नोन सत्तू बाँधकर चलने वाले, गाँधीवादी, राष्ट्र-वादी, घोर राष्ट्रीयता और शुद्ध स्वदेशी के पुजारी कांग्रेसजनों को भी यही भाषा प्रिय है। उन्हें भाषा छोड़कर शेष सब स्वदेशी और जनता का प्रिय है। भाषा के मामले में अदालतों की भाषा ही उनका आदर्श है। (चाहे जब युक्त-प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी की बैठक में जाकर 'हिन्दुस्तानी' सुन लीजिये; उदाहरणार्थ, सबके मुँह से 'मुल्क' सुन पड़ेगा—बेचारा देश अपने ही देश में देशियों द्वारा देश से निर्वासित मिलेगा)। सारांश यह कि 'आमफ़हम', 'बोलचाल', 'प्रचलित' का माप-दंड शहरों (और वह भी मुख्यत: दिल्ली और लखनऊ के बीच के शहरों) के इसी क़लमजीवी, अर्ध-राजनीतिक अत्यल्पसंख्यक वर्ग की बोलचाल (और वह भी घर के बाहर की बोलचाल—मुंशीजी घर में 'जौजे' नहीं, 'हमार मेहरारू' ही कहते

सुन पड़ते हैं ) हो गया है। चूँकि इस समय राजनीतिक, साहित्यिक, सामाजिक, आर्थिक, सभी हलचलों में शहरवालों के हाथ में प्रभुत्व है, प्रत्येक बात शहरों के मापदंड से नापी जाती है। विदेशी शासन ने शहरों को गाँवों से और बुद्धिजीवी वर्ग को वास्तविक जनता से इतना दूर कर दिया है कि शहरवाले हर एक बात को अपने दृष्टिकोण से देखने के आदी हो गये हैं। भाषा के मामले में भी यही बात है। लखनऊ में हिन्दुस्तानीवादी बड़े तपाक से पूछेंगे, म्याँ, यहाँ 'अतिथि' कौन बोलता है ( बिलकुल ठीक ), और 'मेहमान' को ( 'गेस्ट' को नहीं ) 'हिन्दुस्तानी' की उपाधि दे देंगे, मानो लखनऊ से तीन कोस पर चारों ओर बसने वाले विशाल जन समुदाय में, जिनसे अवध आबाद है, चलने वाले 'पाहुन' शब्द का कोई महत्व ही न हो। हिन्दी वाले जब लिखने बैठेंगे तो या तो 'मेहमान' रहने देंगे या उसके स्थान पर 'अतिथि' धर देंगे जिसे कोई नहीं बोलता। 'पाहुन' उन्हें भी नहीं सूझेगा या रुचेगा।

तात्पर्य यह कि हिन्दी वाले, जो अपनी भाषा के लिये जनता की भाषा होने का दावा करते हैं, या तो एक ऐसे अल्पसंख्यक वर्ग में प्रचलित अरबी फारसी शब्दों को 'हज़म' कर लेंगे जो दाल में नमक के बराबर भी नहीं है या उनके स्थान में अमर-कोष से शब्द चुन लायँगे जिन्हें कोई नहीं बोलता—कथा कहते समय पंडितजी भी नहीं बोलते।* अपने घर की दौलत—वास्तविक हिन्दी शब्द जो अधिकांश जनता और वास्तविक मातृ-भाषा में प्रचलित हैं—नहीं रुचती। यह सत्य है कि हिन्दी में यह प्रवृत्ति उर्दू से आई है ( उर्दू का फसाहत-वाद ), प्राचीन हिन्दी साहित्य में ऐसा नहीं है, उसमें देशज और तद्भव शब्द निसंकोच भाव से और धड़ल्ले से आते हैं और बाद ही को हम उर्दू के प्रवाह में बह गये। परन्तु यदि आज हिन्दी को उर्दू

*ऐसे ही शब्दों के कारण 'हिन्दी' पर 'कृत्रिम' होने का लांछन लगाया जाता है। आगे देखिये।

से लोहा लेना है, बोलचाल की भाषा बनना है तो उसे इस प्रवृत्ति का तुरन्त त्याग कर वास्तव में जनता की भाषा बनना पड़ेगा। 'अनुनय विनय' का मोह त्याग कर 'चिरौरी' को अपनाना पड़ेगा, नहीं तो शिष्ट बोलचाल में 'आरज़ू मिन्नत' ही चलता रहेगा। लाख 'प्रतीक्षा' लिखिये, शिष्ट बोलचाल में 'इन्तज़ार' ही चलेगा, परन्तु यदि साहित्यिक हिन्दी 'बाट' अपना लेगी तो शिष्ट बोलचाल में भी 'बाट' चल जायगा और यदि ऐसा नहीं करेगी तो जो जनता आज 'बाट' बोलती है वह भी 'इन्तज़ार' बोलेगी, क्योंकि यह प्राकृतिक नियम है कि प्रत्येक आदमी अपनी से ऊँची श्रेणी के आदमी की बोलचाल को अपनाता है। जब तक साहित्यक हिन्दी 'चिरौरी', 'बाट' जैसे ठेठ हिन्दी शब्दों को शिष्ट साहित्य में स्थान देगी नहीं, तब तक उच्च श्रेणियों और शहरवालों की इन शब्दों के प्रति झिझक दूर होगी नहीं, और जब तक ये शब्द ऊँची श्रेणियों और शहरवालों की बोलचाल में स्थान पायँगे नहीं, तब तक इन शब्दों को बोलने वाली जनता भी इन शब्दों को गँवारू समझेगी और इन्हें छोड़कर शिष्ट बोलचाल में प्रचलित अरबी फ़ारसी शब्द अपनाती जायगी। इस प्रकार इन शब्दों को न अपना कर उनके स्थान में विदेशी शब्दों को प्रयुक्त करके एक ओर तो हिन्दी वाले साउदे के शब्दों में * अपनी मातृ-भाषा के प्रति अक्षम्य अपराध करेंगे और दूसरी ओर अपने इन शब्दों की मौत का कारण बनेंगे।

यदि तनिक ध्यान से देखा जाय तो हिन्दी में प्रचलित सैकड़ों अरबी फ़ारसी शब्दों के बोलचाल में प्रचलित ऐसे देशज और तद्भव पर्याय मिल

* "Ours is a noble language, a beautiful language. I can tolerate a Germanism for family sake; but he who uses a Latin or a French phrase where a pure old English word does as well, ought to be hung, drawn and quartered for high treason against his mother tongue."

(Southey in 'Essay on Style')

जायँगे जो या तो उनके अर्थ को शत प्रतिशत व्यक्त करते हैं या उनके भाव को भली भाँति प्रकट करने में समर्थ हैं। हम दफ्तरों की भाषा सुनने और लिखने के इतने आदी हो गए हैं कि ये शब्द कभी कभी ध्यान में नहीं आते। जब लेखक अति साधारण भाव या वस्तु के लिये किसी अरबी फारसी शब्द को सुनता है तो सोचने लगता है कि क्या मुसलमानों के आने से पूर्व हमारी बोलचाल में इसके लिये भी कोई शब्द नहीं था, और कल्पना करता है कि अगर यही बात उसकी माता, दादी या नानी ने कही होती तो किस प्रकार कही होती, और उसे तुरन्त उसका देशज या तद्भव पर्याय सूझ जाता है। ऊपर अरबी, फ़ारसी शब्दों के साथ कोष्ठकों में जितने देशज और तद्भव शब्दों के उदाहरण दिये गये हैं उनमें से एक शब्द भी ऐसा नहीं जिसे लेखक बचपन में अपनी माता के मुख से नित्य न सुनता हो ( और जिसका अरबी फ़ारसी पर्याय उनके मुख से एक बार भी सुना हो ) और जिसे वह अब भी घर में सदैव न बोलता हो और इसलिये जो उसकी वास्तविक मातृ-भाषा का, माँ के दूध के साथ मिला हुआ अपना प्रिय शब्द न हो। वास्तव में भाषा को तो हम क़लमवालों ने बिगाड़ा है और हम ही उसे अपनी मातृ-भाषा से दूर लिये जा रहे हैं। जिन्होंने किसी स्कूल में शिक्षा नहीं पाई, वे ही मातृ-भाषा को विशुद्ध रूप में बोल रहे हैं, और किसी अँगरेजी या अरबी फारसी शब्द को प्रयुक्त किये बिना ऐसी धारा प्रवाह और सीधी चोट करने वाली बोलते हैं कि बाबू लोग सम्पूर्ण अँगरेज़ी और अरबी फारसी साहित्य चाट कर भी क्या बोलेंगे। बाबू साहब साधारण सी बात भी अपनी अपढ़ नौकरानी को नहीं समझा पाते, परन्तु नौकरानी को अपनी बात बाबू साहब को समझाने के लिये शब्दों की कमी महसूस नहीं होती। कारण यही है कि अँगरेज़ी और उर्दू पढ़ने वाले बाबू साहब का अपनी मातृ-भाषा से कोई नाता रह नहीं गया, और नौकरानी को अपनी मातृ-भाषा के सिवा और कुछ आता नहीं। अगर हमारी हिन्दी भी ऐसी हो जिसे पढ़ कर बाबू साहब की

अवस्था न सुधरे तो बेकार है उसका होना और झूठ बात है उसे मातृ-भाषा बताना।

आज हिन्दी एक विशाल प्रदेश की साहित्यिक भाषा है। समझ में नहीं आता कि उसे 'आमफहम' बनाने के लिये एक छोटे से वर्ग में प्रचलित अरबी फारसी शब्दों को घुसेड़ना ही क्यों आवश्यक है। इस भाषा का आधार खड़ी बोली है, खड़ी बोली के प्रत्येक देशज शब्द को, किसी भी अरबी फारसी शब्द के मुक़ाबले में, हिन्दी में होने का जन्मसिद्ध अधिकार तो है ही, हिन्दी-प्रदेश की किसी भी जनपदीय बोली के किसी देशज शब्द को भी अरबी फारसी शब्द के मुक़ाबले में हिन्दी में होने का कहीं अधिक अधिकार है। दूसरे शब्दों में, हमें हिन्दी से उन सभी अरबी फारसी शब्दों का बहिष्कार कर देना चाहिये जिनके देशज पर्याय हिन्दी-प्रदेश की किसी भी बोली में मौजूद हैं, और हिन्दी प्रदेश के किसी भी जनपद की बोलचाल में प्रचलित हैं। ये देशज शब्द अरबी फारसी शब्दों की अपेक्षा हमारे कहीं अधिक निकट हैं, और ये शब्द जीवित हैं जब कि इन अरबी फारसी शब्दों के संस्कृत पर्याय बोलचाल में प्रचलित नहीं है, इसलिये ये शब्द भाषा में जान फूंक देंगे और उसे वास्तव में आमफहम बना देंगे। इन शब्दों का कोई हिन्दुस्तानी मुक़ाबला न कर सकेगी। हिन्दुस्तानी का कोई समर्थक इन शब्दों का विरोध न कर सकेगा। जब बोलचाल ही भाषा के आमफहम होने का माप-दंड है तो हम एक अरबी फारसी शब्द के बजाय हिन्दी-प्रदेश के किसी भी भाग की जनता की बोलचाल में प्रचलित उसका देशज पर्याय क्यों न लें, भले ही वह अरबी फारसी शब्द भी कहीं बोलचाल में चलता हो। हम हिन्दी जनता के किसी विशेष वर्ग या हिन्दी प्रदेश के किसी विशेष भाग को प्रधानता क्यों दें? आज खड़ी बोली हिन्दी केवल खड़ी बोली जनपद में नहीं बोली जाती। वह सम्पूर्ण हिन्दी-प्रदेश में बोली जाती है, क्योंकि उसके बोलने वाले सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश में फैले हुये हैं। हिन्दी-प्रदेश के प्रत्येक

भाग में उस भाग विशेष के देशज शब्द खड़ी बोली में प्रयुक्त होते हैं। मान लीजिये कहीं अरबी फारसी शब्द भी प्रयुक्त होते हैं। हम प्रत्येक शब्द के दर्जनों पर्याय तो ले नहीं सकते। हमें भाषा को सार्वदेशिक रूप देने के लिए सबसे अधिक निकट पर्याय छाँट लेना है। क्यों न हम अरबी फ़ारसी शब्द के बजाय उसका कोई देशज पर्याय छाँटें ? हिन्दी सम्पूर्ण हिन्दी-प्रदेश की साहित्यिक भाषा इसीलिये है कि उसमें हिन्दी प्रदेश की सभी बोलियाँ अन्तर्निहित हैं। जब हिन्दी ब्रज, अवधी, बुन्देली, कन्नौजी, छत्तीसगढ़ी, आदि बोलियों से अपना घरेलू नाता जोड़ती है तो उसे इन बोलियों को अरबी फारसी की अपेक्षा प्राथमिक महत्व भी देना पड़ेगा, और विदेशी भाण्डार की ओर ताकने से पहले इन बोलियों के शब्द-भाण्डार से शब्द चयन करना होगा। इन हिन्दी बोलियों के बाद राजस्थानी और बिहारी बोलियों की बारी आयगी जिनके बोलने वालों ने हिन्दी को अपनी साहित्यिक भाषा के रूप में स्वीकार किया है। इतना बड़ा देशी खज़ाना सामने होते हुये विदेशी शब्दों को अपनाना घोर मूर्खता और पागलपन है। ( हाँ, अगर हिन्दी को केवल शहरों के थोड़े से लोगों की और उनमें से भी केवल पुरुषों की भाषा बनाना अभीष्ट है, तो बात दूसरी है।) यही देशज-शब्द-प्रधान हिन्दी वास्तविक हिन्दुस्तानी या जनता की भाषा होगी जो सब प्रकार से स्वदेशी, बोलचाल की, जीवित भाषा होगी। यदि कोई हिन्दुस्तानी वाला कहेगा कि अरबी फारसी शब्द बोलचाल में प्रचलित है इसे क्यों नहीं लेते, तो हम कह सकेंगे कि इसका यह देशज या तद्भव पर्याय भी बोलचाल में प्रचलित है इसलिये इसे ही क्यों न रहने दें ? बोलचाल में प्रचलित एक एक शब्द के डेढ़ दर्जन पर्यायों को रखना है तो वे अपनी हिन्दुस्तानी में रक्खें, हमें इस गड़बड़-घोटाले की आवश्यकता नहीं ( और उर्दू को तो नहीं है ही—वह छोटे से वर्ग में प्रचलित केवल अरबी फारसी शब्दों को ही लेकर संतुष्ट है )।

यहाँ दो आक्षेपों का उत्तर देना असंगत न होगा। पहला आक्षेप यह

हो सकता है कि इस प्रकार हिन्दी में स्थानिकता का दोष आ जायगा। उत्तर में इतना कहना यथेष्ट है कि छोटे से वर्ग में प्रचलित अरबी फारसी शब्दों को लेना भी स्थानिकता के दोष से खाली नहीं है (और उनके अप्रचलित संस्कृत पर्यायों को रखना तो नितान्त दोषपूर्ण है, कृत्रिम है और, जैसा ऊपर बताया जा चुका है, व्यर्थ प्रयास है)। यह बात दूसरी है कि राजनीतिक कारणों से अदालतों और कचहरियों में बैठकर ये अरबी फारसी शब्द हिन्दी-प्रदेश के शिक्षित समाज के विशिष्ट वर्गों से परिचित हो गये हैं (इस प्रकार अँगरेज़ी शब्द भी शिक्षित समाज से परिचित हैं)। हमारे देशज और तद्भव शब्द भी, जिन्हें हम छाँटेंगे, साहित्यिक हिन्दी के द्वारा सब जगह एक समान परिचित हो जायँगे। इतना अवश्य है कि प्रत्येक लेखक को चाहे जिस देशज शब्द को प्रयुक्त करने की स्वतंत्रता नहीं दी जा सकती, क्योंकि ऐसा करने से तो खड़ी बोली हिन्दी के इतने ही रूप हो जायँगे जितनी हिन्दी प्रदेश में बोलियाँ हैं, और सम्पूर्ण प्रदेश को एक साहित्यिक भाषा के सूत्र में बाँधने के लिये सब जगह एक समान रूप वाली कोई भाषा न रहेगी। हमें हिन्दी की बोलियों से शब्द सावधानी और सोच-विचार के साथ ग्रहण करने होंगे, और तब उन्हें हिन्दी में, साहित्यिक हिन्दी में, स्थान मिलेगा। परन्तु यह बात इससे सम्बंध रखती है कि भाषा का स्वरूप किस प्रकार, किस ढंग से स्थिर किया जाय और कौन स्थिर करे, न कि इस सिद्धान्त से कि अरबी फारसी शब्दों के स्थान में उनके देशज पर्याय लेने चाहिए अथवा नहीं। भाषा का स्वरूप किस ढंग से स्थिर किया जाय और कौन करे, इस पर आगे विचार किया जायगा।

दूसरा आक्षेप यह हो सकता है कि इस प्रकार हिन्दी राष्ट्र-भाषा होने के इतने उपयुक्त न रहेगी। परन्तु क्या इस समय अरबी फारसी शब्दों के कारण वह राष्ट्र-भाषा होने के उससे अधिक उपयुक्त है? जिन प्रान्तीय भाषाओं से हिन्दी अपना सामीप्य जताती है उन भाषाओं के बोलने वालों



के लिये अरबी फ़ारसी शब्द भी अपरिचित हैं। आज जिस प्रकार उन्हें इन अरबी फ़ारसी शब्दों को सीखना पड़ता है उसी प्रकार वे उनके देशज और तद्भव पर्याय सीख लेंगे। फिर, यदि हिन्दी की सब बोलियों की तुलना की जाय तो मालूम होगा कि संस्कृत के तत्सम और तद्भव शब्द सब बोलियों में वही हैं, केवल एक ही वस्तु या भाव के लिये भिन्न भिन्न देशज पर्याय भिन्न भिन्न बोलियों में प्रचलित हैं, अर्थात् जिन वस्तुओं या भावों के लिए खड़ी बोली में देशज शब्द हैं, लगभग उन्हीं वस्तुओं या भावों के लिये अन्य बोलियों में देशज शब्द हैं। दूसरे शब्दों में, जितने अरबी फ़ारसी शब्दों के देशज पर्याय हमें समष्टि रूप में हिन्दी बोलियों से मिल सकते हैं, उनमें से अधिकांश के देशज पर्याय हमें खड़ी बोली से ही मिल जायँगे, और शायद राष्ट्र-भाषा हिन्दी का घोर से घोर समर्थक भी यह सलाह न देगा कि खड़ी बोली हिन्दी को राष्ट्र-भाषा के उपयुक्त बनाने के लिये खड़ी बोली की क्रियाओं और विभक्तियों को छोड़कर शेष सब देशज शब्दों के स्थान में संस्कृत शब्द धर दिये जायँ। राष्ट्र-भाषा होने से पहले हिन्दी एक जीवित, एक जाति की बोलचाल की और एक प्रदेश की मातृ-भाषा है। राष्ट्र-भाषा एक कृत्रिम-भाषा नहीं हो सकती, और न एक कृत्रिम भाषा व्यंजना-शील और प्रगतिशील भाषा हो सकती है और राष्ट्र का कार्य सम्पादन कर सकती है। अँगरेज़ी पहले एक जाति की मातृ-भाषा है और फिर एक विशाल साम्राज्य की राष्ट्र-भाषा। अँगरेज़ी को इस साम्राज्य की राष्ट्र-भाषा होने के उपयुक्त बनाने के लिये मातृ-भाषा अँगरेज़ी में से शब्द निकाल निकाल कर उनके स्थान में साम्राज्य की अन्य भाषाओं के शब्द धरने की सलाह कोई न देगा और न ऐसा हो सकता है। अँगरेज़ी भाषा का मूल आधार अँगरेज़ जाति और इङ्गलैंड की बोलचाल की भाषा ही हो सकती है। यह बात दूसरी है कि अँगरेज़ी आवश्यक शब्द साम्राज्य की अन्य भाषाओं से ग्रहण करे। इसी प्रकार राष्ट्र-भाषा हिन्दी का मूल आधार

हिन्दियों और हिन्दी प्रदेश की मातृ-भाषा या बोलचाल की भाषा ही हो सकती है। इसमें कोई काट छाँट नहीं की जा सकती। हाँ, हिन्दी को यदि नये शब्दों की आवश्यकता पड़े और वे हिन्दी की प्रकृति के अनुसार हिन्दी के देशज स्त्रोतों और हिन्दी की स्वाभाविक उपजीव्य भाषा संस्कृत से न मिल सकें तो उन्हें इधर उधर न जा कर राष्ट्र की अन्य भाषाओं से ग्रहण करना चाहिये। 'राष्ट्र-भाषा' का यही अर्थ हो सकता है। राष्ट्र-भाषा बनाने के लिये किसी भाषा की प्रकृति नहीं बदली जा सकती और न उसकी निजी शब्दावली में परिवर्तन किया जा सकता है। सारांश यह कि पहले हिन्दी को अपनी बोलचाल की भाषा, अपने प्रदेश की मातृ-भाषा बनाना चाहिये। किसी भाषा का प्रचार अन्य भाषाओं के समीप होने के कारण नहीं होता, इससे प्रचार में आसानी भले ही हो जाय। किसी भाषा का प्रचार तो उस भाषा के बोलने वालों की शक्ति पर निर्भर है। जब वे ही उस भाषा को उसके लिखित रूप में नहीं बोलेंगे तो उसे दूसरे कैसे बोल सकेंगे? जब हिन्दी वाले जैसी हिन्दी लिखेंगे वैसी बोलेंगे, और जैसी बोलेंगे वैसी लिखेंगे, अपना सारा काम काज उसमें करेंगे और उसमें उत्तम साहित्य की रचना करेंगे तब हिन्दी में शक्ति आयेगी, उसके उदाहरण, मुहावरों आदि का आदर्श स्थिर होगा और वह चारों ओर फैल कर राष्ट्र-भाषा का पद प्राप्त करेगी। हिन्दी को हिन्दी-प्रदेश की जनता की बोलचाल के निकट लाने के लिये हिन्दी के देशज शब्दों और धातुओं को पहला स्थान देना ही पड़ेगा। इसी प्रकार हिन्दी आमफ़हम, जनता की भाषा, वास्तविक हिन्दुस्तानी बनेगी।

( आ ) वे अरबी फ़ारसी शब्द जिनके संस्कृत तत्सम या तद्भव पर्याय जनता की बोलचाल में प्रचलित हैं और इसलिये जिनका हिन्दी से बहिष्कार कर देना चाहिये।

हिन्दी में प्रचलित जिन अरबी फ़ारसी शब्दों के देशज पर्याय प्रचलित

हैं उनके विषय में ऊपर जो सिद्धान्त प्रतिपादित किये गये हैं उन्हीं के अनुसार हिन्दी में से उन अरबी फ़ारसी शब्दों को भी निकाल डालना चाहिये जिनके संस्कृत तत्सम और तद्भव पर्याय जनता की बोलचाल में प्रचलित हैं, भले ही वे अरबी फ़ारसी शब्द भी विशिष्ट वर्गों की अथवा जनता की ही बोलचाल में प्रचलित हों। ऐसे अरबी फ़ारसी शब्दों के कुछ उदाहरण निम्नलिखित हैं—

हक़ ( अधिकार ), बेरहम ( निर्दयी ), बेशर्म ( निर्लज्ज ), संजीदा ( गम्भीर ), रूह ( आत्मा ), गुनाह ( पाप ), सवाब ( पुण्य ), बदनसीब ( अभागा ), हुक्म ( आज्ञा ), क़ब्ज़ा ( अधिकार ), रोज़ाना ( नित्य ), रोज़ ( दिन ), क़िला ( गढ़ ), ज़हर ( विष ), ज़हरीला ( विषैला ), मर्ज़ (रोग), मरीज़ (रोगी), दरिया (नदी), बलग़म ( कफ ), मुलाक़ात ( भेंट ), यक़ीन ( विश्वास ), सज़ा ( दंड ), जुर्म ( अपराध ), मुजरिम ( अपराधी ), क़सूर (दोष), ख़िदमत (सेवा), बेवक़ूफ़ (मूर्ख), इन्साफ़ (न्याय), इन्साफ़-पसन्द ( न्यायी ), ख़ैरियत ( कुशल ), ख़ैर सल्ला ( कुशल मंगल ), बेवा ( विधवा ), ख्वाहिश ( इच्छा, अभिलाषा ), रंज ( दुख ), तकलीफ ( कष्ट ), बारिश ( वर्षा, बरखा ), तफ़रीह ( आनन्द ), फ़ौरन ( तुरन्त ), बदहज़्मी ( अपच, औगुन ), शाम ( संध्या, साँझ ), जिस्म (शरीर, देह), रोज़गार ( व्यापार ), ज़मीन ( धरती, भूमि, भू ), शादी ( विवाह, ब्याह), मुल्क ( देश ), रिश्तेदार ( सम्बन्धी ), रिश्ता ( सम्बन्ध ), मुराद ( इच्छा ), औलाद ( सन्तान ), क़दम ( पग ), क़तार ( पंक्ति, पाँती ), ख़्वाब (स्वप्न, सपना), ज़ायक़ा ( स्वाद ), वज़ीर ( मन्त्री ), हिस्सा ( भाग ), तजुरबा (अनुभव), तजुरबेकार ( अनुभवी ), एतबार ( विश्वास ), पनाह (शरण), दौलत ( धन ), वजह ( कारण, कारन ), उम्मीद ( आशा, आस ), बेफ़िक्र ( निश्चिन्त, निचन्त ), फ़िक्र ( चिन्ता ), बादशाह ( राजा ), मिज़ाज़ ( स्वभाव ), खुश ( प्रसन्न ), हुकूमत ( राज ), सल्तनत ( राज्य,

राज ), मेहरबानी ( कृपा ), मोहब्बत ( प्रेम ), कमज़ोर ( दुर्बल ), इन्तज़ाम ( प्रबन्ध ), मुश्किल ( कठिन ), बच्चा ( बालक ), मदद ( सहायता ), माफ़ ( क्षमा ), ज़बान ( जीभ ), इम्तहान ( परीक्षा ), खुशबू ( सुगन्ध ), बदबू ( दुर्गन्ध ), बू देना ( गंधाना ), शक ( सन्देह ), तालीम ( शिक्षा, पढ़ाई ), अक़्लमन्द ( बुद्धिमान ), फ़ायदा ( लाभ ), नुक़सान ( हानि ), तक़दीर ( भाग्य ), जगह ( स्थान ), वतन ( देश ), इत्तिफ़ाक़ ( संयोग ), इत्तिफ़ाक़न ( संयोग से ), कर्ज ( ऋण ), पैग़ाम ( सन्देश ), तरकीब ( उपाय ), क़ाबिल ( योग्य, जोग ), तसल्ली ( धीरज, संतोष ), खूबसूरत ( सुन्दर ), दौलतमन्द ( धनी ), मदद या इमदाद ( सहायता )।

( इ ) हिन्दी प्रदेश की जनता की बोलचाल में प्रचलित अरबी फ़ारसी शब्द जिनके देशज, तद्भव या संस्कृत तत्सम पर्याय जनता की बोलचाल में प्रचलित नहीं हैं। ऐसे शब्दों को हिन्दी में निःसंकोच ले लेना चाहिये।

यह पहले स्पष्ट किया जा चुका है कि हिन्दी प्रदेश की बोलचाल का माप-दंड हिन्दी प्रदेश के गाँवों, क़सबों और शहरों में बसने वाली ६५ प्रति शत जनता की बोलचाल है, शहरों में रहने वाले विशिष्ट वर्गों की बोल-चाल नहीं। वास्तव में इन विशिष्ट वर्गों की कोई बोलचाल है ही नहीं। वह राजनीतिक परिस्थितियों के साथ बदलती चलती है। कभी वह हिन्दी थी, फिर उर्दू हुई, आज वह इङ्गलिस्तानी है। कल वह हिन्दी के राजभाषा होने पर फिर हिन्दी हो जायगी। हम इन विशिष्ट वर्गों की बोलचाल में प्रचलित विदेशी—अरबी फ़ारसी या अँगरेज़ी—शब्दों को हिन्दी में लेने के लिये बिलकुल बाध्य नहीं। परन्तु जो विदेशी—अरबी फ़ारसी या अँगरेज़ी—शब्द अपने स्वदेशी पर्यायों के साहित्यिक अस्तित्व के बावजूद हमारे दुर्भाग्य से, हमारी राजनीतिक परतन्त्रता के कारण जनता की बोलचाल में प्रचलित हो गये हैं, उन्हें हमें जनता की भाषा के नाते ले लेना चाहिये। हमारे सौभाग्य से ऐसे शब्दों की संख्या अधिक नहीं है। सिद्धान्ततः हमें इन शब्दों

का भी बहिष्कार करने का और उनके स्थान में स्वदेशी पर्यायों को प्रचलित करने का अधिकार है। संसार के वे सभी स्वतन्त्र देश जो कुछ समय पहले तक परतन्त्र थे (जैसे तुर्की) ऐसा कर रहे हैं (भारत की सब भाषायें भी बोलचाल में प्रचलित अँगरेज़ी शब्दों का बहिष्कार करने पर कटिबद्ध हैं)। प्रतिकूल राजनीतिक परिस्थितियों में वे विदेशी शब्द जनता की बोलचाल में मिल गये, अनुकूल परिस्थिति होने पर हमारे स्वदेशी शब्द फिर प्रचलित हो सकते हैं। परन्तु इस समय परिस्थिति देखते हुये जनता की बोलचाल में प्रचलित ऐसे सभी अरबी फारसी शब्दों को हिन्दी में रखना उचित है जिनके स्वदेशी पर्याय जनता की बोलचाल में प्रचलित नहीं हैं। इन शब्दों को दो वर्गों में बाँटा जा सकता है—

(i) वे शब्द जिनके स्वदेशी पर्याय कहीं बोलचाल में प्रचलित नहीं हैं।

उदाहरण—

आसमान, किनारा, लेकिन, रिहाई, यानी, बाद, गरमी, गरम, रेगिस्तान, मुकदमा, ख़र्च, क़लम, दवात, सलाह, रोशनाई या स्याही, सफ़ेद, जिम्मेदार, अख़बार, नुमाइश, मज़बूत, अलावा, फ़ुरसत।

इन शब्दों के हिन्दी पर्याय हिन्दी कोष में रहें अर्थात् उनका बिलकुल बहिष्कार न हो, परन्तु वे विशेष अवसरों पर, विशेष कारणों से ही प्रयुक्त किये जायँ। साधारणतया हिन्दी में इन अरबी फारसी शब्दों का ही प्रयोग होना चाहिये। उदाहरणार्थ सदैव 'आसमान' का प्रयोग होना चाहिये, 'आकाश' का प्रयोग किसी विशेष कारण के उपस्थित होने पर ही क्षम्य समझा जाय।

(ii) वे शब्द जिनके संस्कृत पर्याय शिष्ट समुदाय या शिक्षित समाज की बोलचाल में आते हैं परन्तु साधारण, अपढ़ जनता की बोलचाल में साधारणतया नहीं आते। उदाहरण—

नतीजा, हमेशा, ग़रीब, अमीर, सबूत, ताक़त, क़ायदा, दोस्त, दुश्मन,

उमर, रोज़ी, दवा, अन्दाजा, आसान, आदमी या इंसान, खुशी, सूबा, मुकर्रर, फर्ज, नफरत, आबहवा, वायदा, जुल्म, मौका, असल में, कमज़ोरी, मज़बूती, सवाल, बदनामी, नामवरी, मुसीबत, आजादी, ज़रूरत, सिर्फ, फरक, मिसाल, रफ्तार, मंजूर, ऐलान, तबदीली, खजाना, वक्त, हद, ज़िन्दगी, दरखास्त, तनख्वाह, मशहूर, कोशिश, दिमाग़, फौज, मेहनत, जवाब, हिम्मत, शहर, शुरू, खतम, मौजूद, मर्द, कैद, कैदी, तसवीर, फैसला, रास्ता, नज़र, याद, हिसाब, लायक, बरबाद, शामिल, आमदनी, खुद, पैदा, इस्तीफा, जाहिर, इत्तिला, बुख़ार, शुरुआद, मुनासिब, कीमत, कीमती, अक्सर, तन्दुरुस्ती, आख़िरी, ख़बर, इशारा, खास, सब्र, आमदनी।

इन अरबी फारसी शब्दों के हिन्दी पर्यायों को सर्वत्र बोलचाल में प्रचलित करने का हमें अधिकार है क्योंकि वे कृत्रिम नहीं कहे जा सकते। अर्थात् ये अरबी फारसी शब्द हिन्दी और हिन्दी-कोष में रहें, परन्तु इनका प्रयोग विशेष अवसरों पर विशेष कारणों से ही किया जाय। साधारणतया अपने हिन्दी पर्यायों का ही प्रयोग होना चाहिए क्योंकि वे सर्वत्र बोलचाल में तभी प्रचलित हो सकते हैं।

( ई ) वे अरबी फारसी शब्द जिनके हिन्दी पर्याय हमारे पास हैं ही नहीं या जिनके हिन्दी पर्याय अत्यन्त कठिन, दुरूह और भारी भरकम हैं। इन्हें ले लेना चाहिए और इनके हिन्दी पर्यायों को गढ़-गढ़ा कर प्रचलित करने का प्रयत्न करके हास्यास्पद नहीं बनना चाहिये।

उदाहरण—

कागज़, इज़्ज़त, ज़बर्दस्ती, ज़्यादती, ज़ोर, ज़माना, शिकायत, सिफ़ारिश, खुशामद, मज़ा, तबियत, नवाब, कब्र, कमी, ग़लती, शर्त, मौसम, रियायत, मामला, तखत, फसल, मसलहत, कार्रवाई, मेज़, तलाक़, दिलचस्पी, अरमान, फर्श, सफ़ाई, ज़मानत, तगादा, तख़मीना, उम्मीदवार, हिज्जे, क़ानून, मुहावरा, मसविदा, ग़लत, वकील, क़रार, माकूल, नागवार, मुख़ातिब,

ईमानदारी, ईमान, मुफ़्त, परेशान, ताज़ा, मंसूख़, मुअत्तल, तफ़तीश, शिनाख़्त, मुआवज़ा।

हमें कुछ अरबी फ़ारसी शब्द ऐसे भी लेने पड़ेंगे जिनके हिन्दी पर्याय हैं तो, पर वे अरबी फ़ारसी शब्दों के सब प्रयोगों और अर्थों में रूढ़ नहीं हैं। उदाहरणार्थ, 'यह दिलचस्प कहानी है' के बजाय यह तो कह सकते हैं 'यह मनोरंजक कहानी है,' परन्तु 'इस मामले से मुझे दिलचस्पी है' में 'दिलचस्पी' को नहीं बदला जा सकता। 'इधर उधर से पूँजी जमा की' की जगह 'इधर उधर से पूँजी इकट्ठी की' हो सकता है, परन्तु 'डाकघर में रुपया जमा कर दो' के बजाय 'डाकघर में रुपया इकट्ठा कर दो' नहीं हो सकता। 'हिसाब सीखो' में 'हिसाब' की जगह 'गणित' हो सकता है, परन्तु 'ख़र्च का हिसाब यों है' में 'हिसाब' की जगह 'गणित' भद्दा और मुहावरे के विरुद्ध होगा ( 'हिसाब' 'Mathematics' और 'Account' दोनों के अर्थ में रूढ़ है, 'गणित' नहीं है )। 'पत्र की प्रतिलिपि' हो सकता है, परन्तु 'अँगरेज़ों की नक़ल' कहना पड़ेगा। परन्तु ऐसे अरबी फ़ारसी शब्दों को हमें तभी प्रयुक्त करना चाहिये जब उनके स्थान में अपने शब्द प्रयुक्त करना सम्भव न हो, अर्थात् जब मुहावरे, बोलचाल या रोज़मर्रा का तक़ाज़ा हो। इन शब्दों से यही प्रकट होता है कि ज्यों ज्यों कोई शब्द अधिकाधिक व्यवहार में आता है त्यों त्यों वह अनेक अर्थों में रूढ़ होता चला जाता है। ( 'मौसम' का उदाहरण पहले दिया जा चुका है। ) हमने अपने स्वदेशी शब्दों की ओर से नज़र फ़ेर ली, इसलिये उनके अर्थ संकुचित होते चले गये। हमें अब अपने शब्दों का अर्थ विस्तृत करना चाहिये और उन्हें विभिन्न ध्वनियों और अर्थों में रूढ़ करना चाहिये ( उदाहरणार्थ, 'यात्रा' को केवल धार्मिक यात्रा के लिये रिज़र्व करने की आवश्यकता नहीं, रेल के 'सफ़र' को भी 'यात्रा' कहना चाहिये)। मुहावरों में जो अरबी फ़ारसी शब्द पैठ गये हैं उन्हें भी केवल मुहावरों के साथ लेना होगा, परन्तु भविष्य में अपने ही शब्दों से मुहावरे बनाने चाहिये।

हमें कुछ ऐसे अरबी फारसी शब्द भी लेना पड़ेंगे जिनके अर्थ में और जिनके हिन्दी पर्यायों के अर्थ में ध्वनि का अन्तर है। उदाहरणार्थ, 'अनुभव' में वह ध्वनि नहीं है जो 'महसूस' में है। 'भाग्य' और 'क़िस्मत', 'लज्जा' और 'शर्म' में ध्वनि और अर्थ का अन्तर है। परन्तु ऐसे शब्दों की संख्या अधिक नहीं बढ़ाई जा सकती। इस मामले में अत्यन्त सतर्कता से काम लेना पड़ेगा। कारणों का निर्देश पहले किया जा चुका है (देखिये पृष्ठ १५-१७)। हमें अपने शब्दों में ही सब ध्वनियाँ और अर्थ रूढ़ करने चाहिये। इन्हीं तीन शब्दों को लें, तो व्यवहार करने से 'अनुभव' में 'महसूस' की ध्वनि बड़ी सरलता से आ सकती है, क्योंकि शब्द में विभिन्न ध्वनियाँ शब्द का प्रयोग करने से ही आया करती हैं। यदि हम ऐसा नहीं करेंगे तो चूँकि उर्दू वाले 'अनुभव' नहीं अपनायँगे और 'महसूस' में ही 'अनुभव' की ध्वनि भी रूढ़ कर लेंगे, बोलचाल में केवल 'महसूस' रह जायगा और इस अर्थ में 'अनुभव' का व्यवहार बिलकुल बन्द हो जायगा। 'भाग्य' के बारे में, यदि अब तक भारत जैसे भाग्यवादी देश का 'भाग्य' और 'प्रारब्ध' से काम चल गया, तो अब 'Luck,' 'Fate,' 'Fortune' और 'Destiny' के अर्थों और ध्वनियों को स्पष्ट करने के लिये 'भाग्य' और 'प्रारब्ध' के अतिरिक्त 'क़िस्मत,' 'तक़दीर,' 'नसीबा' और 'मुक़द्दर' में से दो शब्द छाँटने की आवश्यकता नहीं—सब काम 'भाग्य' और 'प्रारब्ध' से अब भी चल सकता है और चलना चाहिये, नहीं तो चूँकि उर्दू वाले 'भाग्य' और 'प्रारब्ध' लेंगे नहीं, चारों ध्वनियाँ उन्हीं दो उर्दू शब्दों में रूढ़ हो जायँगी जिन्हें हम ग्रहण करेंगे (क्योंकि बोलचाल में वे ही दो शब्द हिन्दी उर्दू में कामन होने के कारण चलेंगे), और 'भाग्य' और 'प्रारब्ध' हमसे विदा हो जायँगे। 'शर्म' और 'लज्जा' के विषय में, उर्दू वालों को 'लज्जा' की आवश्यकता नहीं। उन्होंने पहले से ही 'शर्म' को 'Shame' और 'Shyness' दोनों अर्थों में रूढ़ कर लिया है—वे यह भी कहते हैं, 'शर्मिन्दा होना पड़ा,'

और यह भी कहते हैं, 'लड़की शर्मा रही है'। हम 'लड़की लजा रही है' तो कहते ही हैं, 'शर्मिन्दा होना पड़ा' के बजाय बिलकुल उसी अर्थ में 'लज्जित होना पड़ा' भी कह सकते हैं और कहना चाहिये ।

हमें सभी आवश्यक शब्द जो हिंदी और संस्कृत के खज़ाने से न मिल सकें अरबी फ़ारसी से लेने की आवश्यकता नहीं। अन्य भारतीय भाषाओं का निजी शब्द-भांडार तो हमारे सामने है ही, हमें अँगरेज़ी, जो हमारे बहुत काफ़ी निकट आ गई है और जिसका अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व और स्थान है, से भी पूरी सहायता लेनी चाहिये। यदि अरबी फ़ारसी को अधिक महत्त्व इसलिये दिया जाना चाहिये कि अरबी फ़ारसी शब्द उर्दू में होंगे और इसलिये वे हिन्दी प्रदेश में ही प्रचलित होंगे, तो यह नहीं भूलना चाहिये कि हिन्दी प्रदेश में अँगरेज़ी शब्द भी प्रचलित हैं । एक अपेक्षाकृत अधिक प्रचलित अँगरेज़ी शब्द को छोड़ कर अरबी फ़ारसी शब्द को ग्रहण करना मूर्खता, और उर्दू की गुलामी की निशानी होगी, स्वाभाविकता के विरुद्ध होगा और भाषा को बोलचाल से दूर लेजाने में सहायक होगा। उर्दू वालों ने 'Editor,' 'Leader', 'Character,' 'Public', 'Jubilee', 'Secretary', 'Art', 'Member,' 'Policy,' 'Scheme', 'Science', 'Grammar', आदि, आदि शब्दों को अपनाया, उनके सरल, प्रचलित हिन्दी पर्यायों को नहीं लिया। वे कहते हैं कि अँगरेज़ी शब्द भी तो प्रचलित हैं और इनके हिन्दी पर्यायों को जानने वालों की अपेक्षा अधिक उर्दू पाठकों को पहले से ही मालूम हैं, फिर इन्हें ही क्यों न लें ? उनका तर्क सोलहो आने ठीक है। हम हिन्दी वाले हो जब अरबी फ़ारसी शब्द का मामला होता है तब अपना प्रचलितवाद भूल जाते हैं। हम एक अरबी फ़ारसी शब्द को उसके हिन्दी पर्याय से अधिक प्रचलित बताने के लिये और उसे 'हज़म' करने के लिये सदैव तैयार रहते हैं, परन्तु जब एक अँगरेज़ी शब्द उसके अरबी फ़ारसी पर्याय से अधिक प्रचलित होता है, और उस शब्द को हमें

आवश्यकता होती है तो अँगरेज़ी शब्द को अपनाते हुए सकुचाते हैं, बग़लें झाँकने लगते हैं और अन्त में अरबी फ़ारसी को ही गले से लगाते हैं। उदाहरण के लिये, हिन्दी पत्रों में 'मुअत्तल' चलता है। कितने हिन्दी पाठक ऐसे हैं जो 'सस्पेंड' नहीं समझते या पहले से नहीं जानते, परन्तु 'मुअत्तल' समझते और जानते हैं? दोनों में से किसी शब्द को न जानने वालों और अशिक्षितों के लिये दोनों शब्द एक समान अपरिचित हैं, फिर इस 'मुअत्तल' को 'सस्पेंड' से प्रीफर (या 'तरजीह'!) क्यों किया जाय? 'मुहय्या' के बजाय 'सप्लाई' क्यों न कहा जाय? यही बात उन शब्दों के लिये कही जा सकती है जिन्हें ऊपर मोटे अक्षरों में छापा गया है।

(उ) वे अरबी फ़ारसी शब्द जो ऊपर के किसी वर्ग में नहीं आते। इनका हिन्दी से बहिष्कार होना चाहिये। उदाहरण—

**मक़सद, सद्र, सदारत, तरजुमा, ज़बान** (भाषा के अर्थ में), वाकई, तलफ्फ़ुज़, बाशिन्दा, महदूद, **मुख्तलिफ़, मुख़ालिफ़, मुख़ालफ़त, मुताबिक़, मुल्तवी, नुमायन्दा, तक़रीर, रहनुमाई, सतर, अहम, असूमन, ग़ालिबन, मुकम्मल, तख्वा, उसूल, महरूम, फ़ख्र, इलज़ाम, ताक़ीद,** इन्सानियत, हुकूमत, ज़बानी, याददाश्त, **मौज़ूँ,** बहस, मुबाहसा, मातहत, दरअसल, हासिल, मिक़दार, वज़ीफ़ा, वग़ैरह, **ईजाद, एतराज़,** तोहमत, **नाज़, आयन्दा, अफसाना, फ़साना, राज़,** मुद्दई, मुद्दालह, बालिग़, नामज़द, **मेहनतकश,** तबाह, ज़ालिम, जुर्रत, ग़ैर-वाजिब, जमात, बावजूद, दाखिल, **बाग़ी, बग़ावत, लाज़मी, कुर्बानी, कुर्बान,** वफ़ादारी, **एलची, रुख़सत, शुक्रगुज़ार, नज़्ज़ारा, ऐशोआराम, ग़ुरबत, मुफ़ीद,** निस्बत, रद्दोबदल, यानी, बेजा, गुमराह, सुलह, **क़ौमी, ग़ैर-मुनासिब,** उल्फ़त, माली हालत, **ग़द्दार, अहलकार, अमला, शराफ़त, तहज़ीब, माहिर, ख़ाविन्द,** मानो, **रक़बा,** हामी, हिमायत, **ख़िलाफ़,** दरियादिल, मामू या मामू जान, चचा या चचा जान, भाई जान, सिपहसालार, बादशाह

सलामत, मलका, उस्ताद, मग़रूर, मर्दुमशुमारी, ओहदा, अजीबो ग़रीब, मुतफ़र्रिक, क़ुदरती, क़ुदरत, हमदर्दी, ज़रब, तरमीम, शहंशाह, वाजिब, तक़रीबन, सेहत, क़रीब, अख़्तियार, नाराज़, नाख़ुश, ख़रीद-फ़रोख़्त, अम्न, दरिन्दा, निज़ाम, शुक्रिया, सरहद, हैरतअंगेज़, बरख़िलाफ़, बेशक़ीमत, मुतल्लिक़, हसीन, सर्दी, मुस्तक़िल, लफ़्ज़, साजिश, वाक़या, वारदात, फ़ेहरिस्त, तनहा, तनहाई, नुक़्ताचीनी, जायज़, इज़हार, शराफ़त, तमन्ना, नुस्ख़, हल्फ़।

हिन्दी प्रदेश की अधिकांश साधारण जनता को अभी तक साधारण बोलचाल के लिए इन शब्दों की आवश्यकता ही नहीं पड़ी। ये अरबी फ़ारसी शब्द 'जनता' की बोलचाल में प्रचलित नहीं, और इसलिए इन्हें हिन्दी में प्रयुक्त करना अपराध है। इनमें से कुछ शब्द या सभी शब्द विशिष्ट वर्गों की बोलचाल में प्रचलित माने जा सकते हैं, परन्तु ऐसे विशिष्ट वर्गों की बोलचाल में इनके हिन्दी पर्याय भी प्रचलित हैं, और इसलिए हम इन विदेशी शब्दों को नहीं ले सकते (इङ्गलिस्तानी के अँगरेज़ी शब्दों की भाँति)। यदि विशिष्ट वर्गों की बोलचाल में प्रचलित कुछ अरबी फ़ारसी शब्द ऐसे भी हैं जिनके हिन्दी पर्याय विशिष्ट वर्गों की बोलचाल में भी प्रचलित नहीं, तो भी हम उन विदेशी शब्दों को नहीं ले सकते (इंगलिस्तानी में प्रचलित, कितने ही हिन्दी के अप्रचलित शब्दों के अँगरेज़ी पर्यायों की भाँति)। जैसा पहले कहा जा चुका है, हमें उनके हिन्दी पर्याय प्रचलित करने का पूर्ण अधिकार है और हमें उन्हें अवश्य प्रचलित करना चाहिए। इस वर्ग के शब्दों के जो उदाहरण ऊपर दिये गये हैं, उनमें से जिन शब्दों को हिन्दी में घुसेड़ना लेखक की राय में महापाप है, उन्हें मोटे अक्षरों में छाप दिया गया है। वास्तव में हिन्दी के जो लेखक असावधानी से या जान बूझ-कर (या 'हिंदुस्तानी' के आग्रह से ?) इन शब्दों को और इस प्रकार के अन्य शब्दों को हिन्दी में प्रयुक्त कर रहे हैं वे हिन्दी की हत्या कर रहे हैं,

और इस समय जब कि हिन्दी अपने जीवन के सबसे नाज़ुक दौर में से गुज़र रही है और उस पर चारों ओर से प्रहार हो रहे हैं, ऐसे लेखकों को साहित्यिक दंड देना अनुचित न होगा।

ऊपर प्रत्येक वर्ग के शब्दों के उदाहरण-स्वरूप जो शब्द पेश किये गये हैं, उनके विषय में विद्वानों में मतभेद हो सकता है। कुछ विद्वान् एक शब्द को निकालने की सलाह देंगे, कुछ उसको रखने की सलाह देंगे। कुछ विद्वान् एक शब्द को किसी वर्ग में रक्खेंगे, कुछ विद्वान् किसी दूसरे वर्ग में। ऊपर अरबी फ़ारसी शब्दों के जिन वर्गों को बहिष्कार-योग्य बतलाया गया है, उनमें से प्रत्येक वर्ग के कुछ शब्दों को शायद सिद्धान्त के अपवाद-स्वरूप लेना भी आवश्यक होगा। इन सब बातों के विषय में लेखक को अपनी ओर से बिल्कुल आग्रह नहीं है। उसका उद्देश्य तो केवल विद्वानों का ध्यान इस बात की ओर आकर्षित करना है कि हिन्दी में प्रचलित अरबी फ़ारसी शब्दों की मर्यादा निश्चित होनी चाहिये, और हिन्दी में नये नये अनावश्यक अरबी फ़ारसी शब्दों की जो बाढ़ आ रही है, उसे रोकने का प्रयत्न होना चाहिए। कौन सा शब्द रखना चाहिये और कौन सा शब्द निकालना चाहिये (और किन सिद्धान्तों के अनुसार), इसका अन्तिम निर्णय तो हिन्दी के विद्वानों की एक सभा ही कर सकती है। परन्तु इतना फिर कहना पड़ेगा कि जिन शब्दों का बहिष्कार करना है, उनका प्रयोग कभी नहीं होना चाहिए। यदि हिन्दी पर्याय के साथ बहिष्कृत अरबी फ़ारसी शब्द का भी प्रयोग होगा तो हिन्दी पर्याय बोलचाल में कदापि प्रचलित न हो सकेगा, और यदि पहले से प्रचलित होगा तो अप्रचलित हो जायगा। कारण पहले बतलाये जा चुके हैं। दूसरे शब्दों में, हिन्दी को एक दृढ़ नीति पर दृढ़ता के साथ चलाना होगा। उसमें झूठी 'उदारता', घातक 'हज़म'-वाद या शब्दों के द्वैतवाद के लिये कोई गुंजाइश नहीं रक्खी जा सकती। या तो सदैव हिन्दी शब्द, वह बोलचाल में चाहे अप्रचलित

ही क्यों न हो, प्रयुक्त होना चाहिये या फिर उर्दू शब्द को ही ग्रहण कर लेना चाहिये और उसी को प्रयुक्त करना चाहिये। दोनों के प्रयोग से, यदि हिन्दी शब्द बोलचाल में अप्रचलित है तो वह कभी प्रचलित न होगा, हाँ, भाषा उसके कारण अवश्य कृत्रिम कही जायगी और वास्तव में होगी भी, और अन्त में हिन्दी का वह अप्रचलित शब्द साहित्य से भी अवश्य निकल जायगा। यदि हिन्दी का शब्द भी बोलचाल में प्रचलित है, तो हिन्दी में दोनों के प्रयोग से केवल उर्दू का शब्द ही कामन शब्द माना जायगा क्योंकि वह हिन्दी पढ़ने वालों और उर्दू पढ़ने वालों दोनों को एक समान मालूम होगा और अन्त में हिन्दी का शब्द बोलचाल से निकल जायगा और फिर साहित्य में से भी निकल जायगा और केवल उर्दू का शब्द रहेगा। उदाहरण के लिए 'तक़रीर' को लीजिये जो हिन्दी में कुछ लेखकों की कृपा से दर्शन देने लगा है। 'भाषण' उर्दू में नहीं चलता, और न कभी चले। जहाँ तक हिन्दी से सम्बन्ध है, 'तक़रीर' के साथ दो ही बातें हो सकती हैं— (१) बोलचाल में 'तक़रीर' प्रचलित है, 'भाषण' अप्रचलित है। यदि ऐसा है तो या तो सदा 'तक़रीर' लिखा जाय और उसे हिन्दी में 'हज़म' कर लिया जाय। परन्तु यदि 'भाषण' को बोलचाल में प्रचलित करना अभीष्ट है तो ऐसा हिन्दी में 'तक़रीर' और 'भाषण' दोनों का प्रयोग करने से कभी नहीं होगा; वह तो सदैव 'भाषण' लिखने से और 'तक़रीर' का पूर्ण बहिष्कार करने से ही हो सकता है। (२) बोलचाल में 'भाषण' भी प्रचलित है। ('तक़रीर' तो 'प्रचलित' है ही)। यदि ऐसा है तो 'तक़रीर' को हिन्दी में प्रयुक्त करने का कारण? यदि कोई शब्द हिन्दी में केवल इस कारण लिया जा सकता है कि उसे खड़ी बोली में कोई न कोई बोलता है— उसका हिन्दी पर्याय मौजूद या प्रचलित हो अथवा न हो, तो जैसा पहले कहा जा चुका है, हिन्दी में सम्पूर्ण उर्दू-कोष और आधा अँगरेज़ी-कोष उठा कर धर देना पड़ेगा। कि ऐसा केवल हिन्दी वाले करेंगे ( उर्दू वालों )

को खड़ी बोली में बोले जाने वाले हिन्दी संस्कृत शब्दों से कोई सरोकार नहीं), अन्त में खड़ी बोली में केवल उर्दू-कोष ही लक्षित होगा, और फिर लिखित हिन्दी में भी केवल वही दिखाई देगा। सिनेमा, रेडियो, आदि में भी वही दिखाई देगा—कोई जाकर यह देखने का कष्ट नहीं करेगा कि हिन्दी-कोष में उन उर्दू शब्दों के, जो उर्दू-कोष में हैं और सब जगह चल रहे हैं और जिन्हें सब समझ रहे हैं, और कौन कौन से पर्याय भी सँजोये हुये हैं *। 'तक़रीर' को ही लें। चूँकि उर्दू वाले 'तक़रीर' छोड़कर 'भाषण' स्वप्न में भी नहीं लिखेंगे, हिन्दी में 'भाषण' के साथ साथ 'तक़रीर' घुसेड़ने का केवल यही परिणाम होगा कि हिन्दी वाले 'तक़रीर' भी सीख जायँगे और फिर बोल-

---

* पं० रामनरेश त्रिपाठी एक जगह लिखते हैं : '......हिन्दी के कितने ही शब्द, जो उर्दू में लिखे नहीं जा सकते, हमेशा के लिए हमसे छूट जायेंगे—जैसे भाग्य, संदिग्ध, आवश्यक, प्रमाण, साहित्य और विद्वान के स्थान पर हमें क़िस्मत, मशकूक, ज़रूरी, सबूत, अदब और आलिम लेना पड़ेगा। लेने के हम विरोधी नहीं, क्योंकि नए शब्दों से हमारा शब्द-कोष बढ़ता ही है, घटता नहीं......''। स्पष्ट है, इस प्रकार शब्द लेने से हिन्दी शब्द-कोष का बढ़ना तो अलग रहा, 'हिन्दी शब्द-कोष' नाम की कोई चीज़ ही न रह जायगी। उर्दू वाले स्वप्न में भी क़िस्मत, मशकूक, ज़रूरी, सबूत, अदब और आलिम के रहते भाग्य, संदिग्ध, आवश्यक, प्रमाण, साहित्य और विद्वान नहीं लिखेंगे—उनकी लिपि में लिखना संभव हो तो भी नहीं ( वे लिखें भी क्यों ? एक एक शब्द के दो दो पर्यायों की ज़रूरत ? )। हिन्दी में क़िस्मत, मशकूक ............ आलिम घुसेड़ने से आज हिन्दी बालकों को दूना बोझ, कोष-प्रकाशकों को दूना काग़ज़ और छपाई का ख़र्चा, आदि तो उठाना ही पड़ेगा, कल तक भाग्य, संदिग्ध......विद्वान का हिन्दी से टिकट ही कट जायगा। क़िस्मत, मशकूक...... आलिम ही कामन भाषा, राष्ट्र-भाषा के शब्द कहे जायँगे, और वास्तव में होंगे भी। भाग्य, संदिग्ध..........विद्वान उर्दू लिपि की अपूर्णता और अवैज्ञानिकता के कारण नहीं, अपने ही कर्मों ( या 'उदारता', 'हज़मवाद' ! ) के कारण हमसे सदैव के लिये छूट जायँगे।

न्वाल में 'तक़रीर' ही चलेगा, 'भाषण' पीछे पड़ता जायगा। किसी वक्ता या सिनेमावाले को भी 'भाषण' की ज़रूरत न रह जायगी। लिखित हिन्दी में भी फिर अधिकाधिक 'तक़रीर' का ही प्रयोग होगा और एक पीढ़ी बाद डा० ताराचन्द और पं० सुन्दरलाल के वंशज पूछेंगे, अमाँ, यह 'भाषण' क्या चीज है ? यह हिन्दुस्तानी तो मालूम नहीं देता। वास्तव में वह एक अजीब चीज होगा, और उसका उपयुक्त स्थान मुर्दा अजायबघर या अमर-कोष होगा। 'समन्वय' ( एक तरफा ? ), 'उदारता' ( या आत्म-समर्पण ? ), 'राष्ट्रीयता' ( या अराष्ट्रीय मुसलमानों की चापलूसी ? ), 'प्रचलितवाद' ( या उर्दू की गुलामी ? ) आदि, आदि का नारा लगा कर आज जो हिन्दी लेखक 'तक़रीर' और ऐसे ही अन्य अनावश्यक उर्दू शब्दों को हिन्दी में घुसेड़ रहे हैं, वे हिन्दी को जड़ से खोद रहे हैं।

साधारण श्रेणी के हिन्दी लेखकों को संक्षेप में यह सलाह निःसंकोच दी जा सकती है कि वे किसी भी अरबी फारसी शब्द का प्रयोग करने से पहले यह सोच लें कि उसका हिन्दी पर्याय है या नहीं, और यदि है तो उससे काम चल सकता है या नहीं। यदि इस प्रकार वे एक बार हिन्दी में ग्रहीत या ग्रहण करने योग्य अरबी फारसी शब्द के बजाय भी अपना हिन्दी शब्द लिख जायँ, तो वह ग़लती हिन्दी में अनावश्यक अरबी फारसी शब्द घुसेड़ने की ग़लती से कहीं अधिक क्षम्य होगी। प्रथम श्रेणी के हिन्दी लेखकों से निवेदन है कि वे हिन्दी में किसी नवीन अरबी फारसी शब्द को प्रयुक्त करने से पहले यह सोच लें कि हिन्दी के अपने स्रोत उस शब्द का स्वदेशी पर्याय देने में समर्थ हैं या नहीं, और उस शब्द के कारण हिन्दी के किसी प्राचीन या प्रचलित शब्द का जीवन तो खतरे में नहीं पड़ता। प्रत्येक अवस्था में, किसी भी अरबी फारसी शब्द को प्रयुक्त करने से पहले यह याद कर लेना लाभदायक सिद्ध होगा कि उसका हिन्दी पर्याय, यदि वह वर्त्तमान है, उर्दू में भूल कर भी प्रयुक्त नहीं होगा।

एक बात और। अरबी फारसी का जो भी प्रचलित शब्द हिन्दी में लिया जाय, उसे तद्भव रूप में ही लिया जाय। जब एक ऐसे शब्द को ग्रहण करने का कारण यही है कि वह प्रचलित है, तो जिस रूप में वह प्रचलित है उसी रूप में उसे न लेने का कारण? हम एक ऐसे शब्द को इस लिये नहीं लेते कि वह अरबी फारसी का शब्द है, वरन् इसलिये लेते हैं कि हिन्दी भाषी जनता ने उसे अपना लिया है, हिन्दी ने उसे अपने में खपा लिया है और अपने साँचे में ढाल लिया है, वह चाहे जहाँ से आया हो। जब ऐसी बात है, तो उसे उसके हिन्दी रूप में ही लेना चाहिए और उसे उसका पुराना अरबी फारसी जामा पहनाने का प्रयत्न करके अपनी भाषा की हीनता प्रकट नहीं करनी चाहिए। सभी उन्नत भाषायें परकीय शब्दों के साथ ऐसा करती हैं। उर्दू वाले भी जब किसी प्रचलित हिन्दी शब्द को ग्रहण करने पर मजबूर हो जाते हैं, तो उसे उसके चलते रूप में ही ग्रहण करते हैं (उदाहरण—'वैपार', 'गाहक', 'समन्दर', 'देस'), परन्तु हिन्दी के लेखक या तो उर्दू की पुरानी गुलामी के कारण या अपना पांडित्य दिखाने के लिये 'ज्यादह', 'वेजह', 'दर्जह', 'तबीअत', 'मुआमला' 'मुआफी', आदि भी लिखते देखे जाते हैं, 'शुरुआद', 'कसूर', 'तगदीर', 'तगादा', 'जबाब' आदि, आदि के बजाय 'शुरुआत', 'तक़दीर', 'क़ुसूर', 'तक़ाजा', 'जवाब', आदि की तो कोई बात ही नहीं। शायद कोई हिन्दी लेखक हिन्दी में 'टिकट', 'लालटैन', या 'अस्पताल' छोड़ कर 'टिकेट', 'लैन्टर्न' या 'हास्पिटल' लिखने की धृष्टता न करेगा, परन्तु हिन्दी के बहुतेरे लेखक ढूँढ़ ढूँढ़ कर, कोष देख देख कर उर्दू शब्दों को उनके तत्सम अरबी फारसी रूप में लिखने का प्रयत्न करते देखे जाते हैं। यह प्रवृत्ति घोर हीनता और दीनता की द्योतक है। ऊपर ग्रहण करने योग्य अरबी फारसी शब्दों के जो उदाहरण दिये गये हैं, (वर्ग (इ) और (ई) के शब्द) उन्हें उसी रूप में लिखा गया है जिस रूप में उन्हें लेना चाहिये।

( २ ) हिन्दी को अपने आदर्शों और सिद्धान्तों की रक्षा करते हुये सरल से सरल और बोलने में मधुर तथा सुगम बनाना चाहिये। इस संबंध की कुछ बातें ये हैं—

( अ ) जहाँ तक संभव हो, संस्कृत शब्दों के बजाय देशज, और तत्सम के बजाय तद्भव शब्दों का प्रयोग होना चाहिये।

ऊपर १. ( अ ) में जिन अरबी फारसी शब्दों के उदाहरण दिये गये हैं उनमें से लगभग सब के संस्कृत पर्याय भी हिन्दी में प्रचलित हैं, जबकि उनके केवल देशज पर्यायों को प्रचलित होना चाहिये था। ऐसे सब शब्द पहले प्रकार के शब्दों के उदाहरण हैं। कुछ और उदाहरण—

प्रथम ( पहला ), सर्वप्रथम ( सबसे पहला ), समस्त ( सारा ), कथन ( कहना ), इच्छुक हैं ( चाहते हैं ), आगमन ( आना ), पूर्ति के लिये ( पूरा करने के लिये ), वार्तालाप ( बातचीत ), संलग्नता ( लगन ), नवीन ( नया ), कार्य ( काम ), प्राचीन ( पुराना ), कूप ( कुआँ ), अन्य ( दूसरा ), एकत्र ( इकट्ठा ), नेत्र ( आँख ), शीतल ( ठंडा ), आवृत ( ढका हुआ ), व्यतीत किया ( बिताया ), पश्चात्ताप (पछतावा), संकीर्ण ( सँकरा ), आच्छादित ( छाया हुआ ), कण्टक ( काँटा ), कंटकाकीर्ण ( कँटीला ), पर्वतीय ( पहाड़ी ), पर्वत ( पहाड़ )।

कुछ तत्सम शब्दों के उदाहरण जिनके बजाय तद्भव शब्दों का प्रयोग होना चाहिये—

निद्रा ( नींद ), लक्ष ( लाख ), स्वर्ण ( सोना ), स्वर्णकार ( सुनार ), लौह ( लोहा ), लौहकार ( लुहार ), चर्मकार ( चमार ), अर्ध ( आधा ), विवाह ( ब्याह ), रात्रि ( रात ), छिद्र ( छेद ), पंक्ति ( पाँती ), जिह्वा ( जीभ ), हस्ति ( हाथी ), कुम्भकार ( कुम्हार ), ग्राम ( गाँव ), वाष्प ( भाप )।

यह नहीं भूलना चाहिये कि एक देशज शब्द के होते हुये संस्कृत पर्याय

का प्रयोग करना लगभग उतना ही बुरा है जितना एक स्वदेशी शब्द के होते हुये एक विदेशी शब्द का प्रयोग करना। ऐसा करने से भाषा कठिन और जनसाधारण के लिये अपरिचित सी भी बनती है। देशज शब्दों के विषय में पहले बहुत कुछ कहा जा चुका है। उसे दोहराने की आवश्यकता नहीं। सोचने की बात है कि ऊपर जिन शब्दों को मोटे अक्षरों में छापा गया है, उनकी क्या आवश्यकता थी? उनसे भाषा को क्या लाभ हुआ? संस्कृत हिन्दी की माता है, हिन्दी को संस्कृत से उधार लेने का अधिकार है, परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि हिन्दी को संस्कृत बना दिया जाय। हमें नये शब्द गढ़ते समय भी सबसे पहले देशज शब्दों और धातुओं पर नज़र डालनी चाहिये। यदि उनसे काम न चले, तभी संस्कृत या अन्य स्वदेशी और विदेशी भाषाओं को टटोलना चाहिये। तद्भव शब्द होते हुये तत्सम शब्द का प्रयोग भी अवांछनीय है और भाषा को कठिन बनाता है। अशिक्षितों द्वारा बिगाड़े हुये शब्दों जैसे 'देस', 'लछमीनरायन', 'लच्छमी', 'गनेस', 'गाहक', 'बैपार', बैपारी', 'सकत' (शक्ति), 'समन्दर', आदि को सुधारना और बात है, और सर्वमान्य 'नींद', 'लाख', 'जीभ', 'रात', आदि के बजाय 'निद्रा', 'लक्ष', 'जिह्वा', 'रात्रि', आदि का लिखना और बात है। वास्तव में देशज और तद्भव शब्द ही हिन्दी के निजी, असली हिन्दी शब्द हैं, शेष तो उधार लिये हुये ही कहे जावेंगे। हिन्दी अपनी निजी सम्पत्ति की उपेक्षा करके एक धनी और स्वतंत्र भाषा नहीं बन सकती। एक बात और है। संस्कृत के शब्द प्राय: नुकीले और बोलने में कठिन होते हैं, परन्तु देशज और तद्भव शब्द हिन्दी की ध्वनि प्रणाली में ढले हुये, बोलने में सरल, मधुर, छोटे और गोलमटोल होते हैं, क्योंकि असंख्य प्राणियों के मुख में घुलते घुलते उनके कोने झड़ चुके होते हैं। भाषा पर ये शब्द भार स्वरूप नहीं मालूम देते। वास्तव में यही भाषा को गति और प्रवाह प्रदान करते हैं।

(आ) संस्कृत के शब्द लेते समय या संस्कृत से शब्द गढ़ते समय इस बात का पूरा ख़्याल रखना चाहिये कि वह शब्द हिन्दी की ध्वनि-प्रणाली पर भार न हो। हमें उस शब्द को हिन्दी की ध्वनि-प्रणाली के अनुसार ढालकर ग्रहण करना चाहिये। बँगला वाले ऐसा ही करते हैं। बँगला में संस्कृत शब्द हिन्दी से भी अधिक हैं, परन्तु वे सब शब्द बँगला की ध्वनि-प्रणाली में ढाल लिये गये हैं। इसीलिये बँगला इतनी मधुर भाषा है। हमें भी ऐसा ही करना चाहिये। जब तक ऐसा नहीं करेंगे तब तक हिन्दी की कर्कशता दूर न होगी। 'सान्निद्ध य', 'नैकट्य', 'दौर्वल्य', 'गाम्भीर्य', 'स्वातन्त्र्य', आदि 'सन्निद्धता', 'निकटता', 'दुर्बलता', 'गम्भीरता', 'स्वतन्त्रता', आदि के मुकाबले में लिखने में ही नहीं, बोलने में भी कितने कठिन हैं। ऐसे शब्दों को बोलते समय वक्ता को ऐसे शब्दों के प्रति स्वाभाविकतया अरुचि उत्पन्न होती है, और वह उनके सरल पर्याय ढूँढ़ता है। ऐसे समय प्रायः अरबी-फ़ारसी शब्द आड़े आते हैं और वक्ता भाषा-प्रेम को तिलांजलि देकर सीधी राह पकड़ता है। यह प्राकृतिक नियम है कि यदि एक शब्द बोलने में कठिन हो और उसका कोई पर्याय बोलने में सरल, तो सरल पर्याय ही चलेगा। अपने अपने प्रदेश में एकाधिपत्य और अखंड राज राजने वाली भाषाओं की बात दूसरी है (उदाहरणार्थ तामिल प्रदेश में तामिल के कठिन से कठिन और लम्बे से लम्बे शब्द चल जायँगे), परन्तु हिन्दी प्रदेश में हिन्दी शब्दों का उर्दू शब्दों से मुकाबला है। 'आज़ादी' के मुकाबले में 'स्वतन्त्रता' कहाँ चला ? हाँ, 'सुर्ख़ फ़ौज' या 'आज़ाद हिन्द फ़ौज' के बजाय 'लाल सेना' या 'आज़ाद हिन्द सेना' (यदि हिन्दी वालों को इसकी चिन्ता हो तो) चल सकता है। 'जंग-ए-आज़ादी' के मुकाबले में 'स्वातन्त्र्य-युद्ध' नहीं चल सकता, हाँ, 'स्वाधीनता-संग्राम' चल सकता है। भाषा की ध्वनि-प्रणाली सदैव एक अत्यन्त महत्वपूर्ण चीज़ है, हिन्दी वालों को तो हिन्दी की ध्वनि-प्रणाली का ध्यान रखना अन्य कारणों से और भी आवश्यक है। जो शब्द हिन्दी की ध्वनि-

प्रणाली में नहीं खपेंगे वे या तो बिलकुल नहीं चलेंगे या, यदि उनके मुकाबले पर दूसरे शब्द न हुए तो, हिन्दी की ध्वनि-प्रणाली में स्वतः ढल जायँगे और लिखित भाषा और बोलचाल की भाषा में भारी अन्तर पड़ जायगा। हिन्दी में 'टिकेट' नहीं खप सकता था, इसलिये वह 'टिकट' हो गया, 'लैन्टर्न' 'लालटैन' हो गया। अँगरेज़ी में 'बम्बई' नहीं खपता था, इसलिये वह 'बाम्बे' हो गया, 'कलकत्ता' 'कैलकटा' हो गया, 'मथुरा' 'मटरा' हो गया, इत्यादि। हिन्दीवालों को अपनी भाषा की ध्वनि-प्रणाली पहचानना चाहिये और उसके अनुसार चलना चाहिये। तुलसी और हिन्दी के अन्य प्राचीन कवियों की रचनाओं में संस्कृत शब्दों को हिन्दी के साँचे में ढालकर ही लिया गया है। उनकी लोकप्रियता का एक प्रमुख कारण यही है। गाँववाले आनन्द के साथ कबीर की साखियाँ गाते हैं और गा पाते हैं। 'प्रसाद', पन्त या 'निराला' की कविता का प्रवाह भी क्या उनके कण्ठ से इसी स्वच्छन्दता के साथ निकल सकता है? संस्कृत शब्दों की व्यर्थ की तोड़-मरोड़ अच्छी नहीं (इस मामले में प्राचीन हिन्दी कवि भी निर्दोष नहीं कहे जा सकते), परन्तु संस्कृत शब्दों को सदैव अपने मूल तत्सम रूप में लेने का मोह भी अच्छा नहीं।

(इ) हिन्दी में यौगिक और समास-युक्त शब्दों का कम से कम प्रयोग होना चाहिये। जहाँ तक हो सके, शब्द लम्बे न हों।

(ई) विषय चाहे गम्भीर हो चाहे हल्का, भाषा सरल से सरल होनी चाहिये। जो बात कम शब्दों में, सरल शब्दों में, और सीधी तरह कही जा सकती है, उसे शब्दाडम्बर के साथ, कठिन शब्दों में, घुमा फिराकर कहने की प्रवृत्ति कभी अच्छी नहीं कही जा सकती। आधुनिक हिन्दी को 'आमफहम' बनाने के लिये उसे कांग्रेस की या वर्धा की हिन्दुस्तानी बनाने की ज़रूरत नहीं और न वह इस प्रकार आमफहम हो सकती है परन्तु उसे अभी और सरल अवश्य बनाया जा सकता है। सदैव सरल से सरल शैली का प्रयोग होना चाहिये।

( उ ) हिन्दी कविता की भाषा को बहुत सरल करने की ज़रूरत है। यहाँ भाव से नहीं, भाषा से अभिप्राय है। हिन्दी कविता का कुछ हाल ही समझ में नहीं आता। एक ओर तो उसमें तुक बैठाने के लिये चाहे किसी अरबी फ़ारसी शब्द को घुसेड़ दिया जाता है ( उदाहरणार्थ 'बेढब' बनारसी के दोहे ) और दूसरी ओर उसमें चाहे किसी, कठिन से कठिन, नितान्त अपरिचित और अनावश्यक संस्कृत शब्द को धर दिया जाता है। कवि-गण यह सोचने का कष्ट नहीं करते कि यह शब्द 'हिन्दी' का है भी या नहीं। वे अपने आप को अक्षरशः सब नियमों से मुक्त समझते हैं। ऐसा कोई नहीं दिखाई देता जो उन्हें यह समझा सके कि कवित्व-शक्ति अपनी भाषा के शब्दों, सरल से सरल शब्दों, में भाव प्रकट करने में है, दुनिया भर की भाषाओं—चाहे अरबी फ़ारसी चाहे संस्कृत—के शब्दों का जमघट करके तुक मिलाने में नहीं। ऐसा मालूम होता है कि अधिकांश आधुनिक हिन्दी कवियों को सुबोधता, प्रवाह और रवानगी से शब्दाडम्बर अधिक प्रिय है। परिणाम यह है कि इन कवियों को लोकप्रियता तो नहीं मिलती ही, हिन्दी की भी गहरी हानि हो रही है। हिन्दी के वर्तमान कवियों की कितनी कवितायें ऐसी हैं जो जनता की ज़बान पर चढ़ गई हैं? परन्तु सड़े हुये, अर्थहीन, बे सिर पैर के फ़िल्मी गान चारों ओर चलते फिरते, खाते पीते, सोते जागते, हँसते रोते सुनने को मिल जायँगे। जब तक कवि-गण अपनी कोठरी में बैठकर शब्द-जाल रचने और कविताओं में दुरूह शब्दों और उनसे भी दुरूह भावों ( जिन्हें शायद वे स्वयं नहीं समझते ) को भरने की प्रवृत्ति नहीं छोड़ेंगे, तब तक जनता इन्हीं गन्दे फ़िल्मी गीतों से अपना मनोरंजन करती रहेगी। ऐसी बात नहीं कि उत्तम साहित्य जन-सुलभ नहीं हो सकता या लोक-सुलभ भाषा में नहीं रचा जा सकता। वास्तव में उत्तम साहित्य की पहचान यही है कि वह लोक-सुलभ हो। तुलसी का उच्च प्रकाश-स्तंभ अभी हज़ारों वर्ष तक हिन्दी के ही नहीं, अन्य भाषाओं के कवियों

का भी मार्ग-प्रदर्शन कर सकता है। वास्तव में हिन्दी के कवियों को अत्यन्त प्रशस्त और प्राचीन परंपरायें विरासत में मिली हैं। यदि वे उससे लाभ न उठायें, तो यह हिन्दी का दुर्भाग्य है। आधुनिक युग में बंगाल में रवीन्द्र ने जनता को जन-कविता दी, फलस्वरूप बंगाल के एक एक बच्चे की ज़बान पर टैगोर के गीत विराजमान हैं। इस प्रकार कवीन्द्र रवीन्द्र ने साहित्य और जनता के बीच की खाई को पाटा, परन्तु हिन्दी के कवि साहित्य और जनता के बीच की खाई को और चौड़ा कर रहे हैं। हिन्दी के कवियों को तुरन्त अपनी भाषा पर ध्यान देना चाहिये। उन्हें राष्ट्र की कविता का निर्माण करना है। यदि हिन्दी कवि अपनी भाषा को सरल कर लें, तो कवि-सम्मेलनों द्वारा हिन्दी-प्रचार में भी बहुत बड़ी सहायता मिल सकती है। कवि-सम्मेलनों की लोकप्रियता भी बढ़ेगी और उनसे जनता के सांस्कृतिक जीवन का स्तर भी ऊँचा होगा और जनता की रुचि परिमार्जित होगी।

( ३ ) उच्च विषयों के लिये पारिभाषिक शब्द बनाये जायँ और उन्हें निश्चित ( standardise ) किया जाय। इन शब्दों की अन्य भारतीय भाषाओं को भी आवश्यकता है। अच्छा हो यदि सभी भारतीय भाषाओं के विद्वान् मिलकर पारिभाषिक शब्दों के एक स्टैंडर्ड कोष का निर्माण करें। उर्दू के प्रतिनिधि न बुलाये जायँ, क्योंकि उर्दू वाले अपनी डेढ़ चावल की खिचड़ी अलग पकाने पर तुले हुये हैं। उन्हें बुलाने से केवल व्यर्थ का विवाद होगा, और जो काम हो सकता है वह भी न होगा *।

* पारिभाषिक वैज्ञानिक शब्दावली गढ़ने के विषय में डा० रघुवीर के आधीन इंटरनेशनल एकाडेमी आफ इंडियन कलचर, लाहौर, का प्रयत्न अत्यन्त सराहनीय है। डा० रघुवीर देश और विदेश के विद्वानों की सहायता और सहयोग से आधुनिक ज्ञान और विज्ञान की लगभग ६०० विशिष्ट शाखाओं के लगभग २० लाख अँगरेजी तथा अन्य पाश्चात्य भाषाओं के पारिभाषिक शब्दों के स्वदेशी पर्याय गढ़ने में संलग्न हैं। ये सब पर्याय संस्कृत

